मिट्टी के ( पृ० ६५ ) पात्रों में अलिंजर ( बहुत बड़ा लंबोतरा घड़ा ), अलिन्द, कुंडग ( कुण्डा नामक बड़ा घड़ा ), माणक ( ज्येष्ठ माट नाम का घड़ा ) और छोटे पात्रों में वारक, कलश, मल्लक, पिठरक आदि का उल्लेख है।

इसी प्रकरण में धन का विवरण देते हुए कुछ सिक्कों के नाम आये हैं, जैसे स्वर्णमासक, रजतमासक, दीनारमासक, णाणमासक, काहापण, खत्रपक, पुराण और सतेरक। इनमें से दीनार कुषाणकालीन प्रसिद्ध सोने का सिक्का था जो गुप्तकाल में भी चालू था। णाण संभवतः कुषाण सम्राटों का चलाया हुआ मोटा गोल बड़ी आकृति का तांबे का पैसा था जिसके लाखों नमूने आज भी पाये गये हैं। कुछ लोगों का अनुमान है कि ननादेवी की आकृति सिक्कों पर कुषाणकाल में बनाई जाने लगी थी और इसीलिए चालू सिक्कों को नाणक कहा जाता था। पुराण शब्द महत्त्वपूर्ण है जो कुषाणकाल में चाँदी की पुरानी आहत मुद्राओं ( अंग्रेजी पंचमार्कड ) के लिए प्रयुक्त होने लगा था, क्योंकि नये ढाले गये सिक्कों की अपेक्षा वे उस समय पुराने समझे जाने लगे थे यद्यपि उनका चलन वे रोक-टोक जारी था। हुविष्क के पुण्यशाला लेख में ११०० पुराण सिक्कों के दान का उल्लेख आया है। खत्तपक संज्ञा चाँदी के उन सिक्कों के लिए उस समय लोक में प्रचलित थी जो उज्जैनी के शकवंशी महाक्षत्रपों द्वारा चालू किये गये थे और लगभग पहली शती से चौथी शती तक जिनकी बहुत लम्बी शृंखला पायी गई है। इन्हें ही आरम्भ में रुद्रदामक भी कहा जाता था। सतेरक यूनानी स्टेटर सिक्के का भारतीय नाम है। सतेरक का उल्लेख मध्यएशिया के लेखों में तथा वसुबन्धु के अभिधर्म कोश में भी आया है।

पृष्ठ ७२ पर सुवर्ण-काकिणी, मासक-काकिणी, सुवर्णगुञ्जा और दीनार का उल्लेख हुआ है। पृ० १८९ पर सुवर्ण और कार्षापण के नाम हैं। पृ० २१५—२१६ पर कार्षापण और णाणक, मासक, अद्धमासक, काकणी और अट्ठभाग का उल्लेख है। सुवर्ण के साथ सुवर्ण-मापक और सुवर्ण-काकिणी का नाम विशेष रूप से लिया गया है ( पृ० २१६ )।

दूसरे द्वार में ( पृ० ६६—७२ ) पिचहत्तर स्त्री नामों की सूचियाँ हैं जिनमें मनुष्य, देवयोनि, चतुष्पद, पक्षी, जलचर, थलचर, वृक्ष, पुष्प, फल, भोजन, वस्त्र, आभूषण, शयनासन, यान, भाजन, भाण्डोपकरण और आयुधों के नाम हैं। स्त्रीजातीय मनुष्य नामों में निम्नलिखित उल्लेखनीय हैं—अमच्ची, वल्लभी, प्रतिहारी, भोगिनी, तलवरी, रट्ठिनी ( राष्ट्रिक नामक उच्च अधिकारी की पत्नी ), सार्थवाही ( सार्थवाहक नामक व्यापारी की पत्नी ), इब्भी ( इभ्य नामक श्रेष्ठी की पत्नी ); देश के अनुसार लाटी, किराती, बब्बरी ( बर्बर देश की ), जोणिका ( यवन देश की ), शबरी, पुलिन्दी, आन्ध्री, दिमिलि ( द्रमिल या द्राविड़ देश की स्त्री ) ( पृ० ६८ )।

देवयोनि ( पृ० ६९ ) के अन्तर्गत कुछ देवियों के नाम महत्त्वपूर्ण हैं, जैसे इन्द्रमहिषी, असुरमहिषी, अइरिका, भगवती। किन्तु इस सूची में कुछ विदेश की देवियों के नाम भी आ गये हैं, उनमें अपला, अणादिता, अइराणी, सालि-मालिणी उल्लेखनीय हैं। अपला यूनानी देवी पलास अथीनी और अणादिता ईरान की अनाहिता ज्ञात होती हैं। सालि-मालिनी की पहचान चन्द्रमा की यूनानी देवी सेलिनी से संभवतः की जा सकती है। तिधिणी या तिधणी संज्ञा स्पष्ट नहीं है। हो सकता है यह रोम की देवी डायना का भारतीय रूप हो। अइराणी नाम पृ० २०५ और २२३ पर भी आया है। इसकी पहचान निश्चित नहीं। किन्तु प्राचीन देवियों की सूची में अफ्रोदिती का नाम इसके निकटतम है। यदि अइराणित्ति का पाठ अइरादित्ती रहा हो तो यह पहचान ठीक हो सकती है। रंभत्ति मिस्सकेसित्ति का पाठ भी कुछ बदला हुआ जान पड़ता है क्योंकि मिस्सकेसी का नाम पहले आ चुका है। मोतीचन्द्र जी को प्राप्त एक प्रति में रम्भं तिमिस्सकेसित्ति पाठ मिला था। इनमें तिमिस्सकेसी

अरतेमिस नामक यूनानी देवी जान पड़ती है और रुभ की पहचान इस्तर से संभव है जो प्राचीन जगत्में अत्यन्त विख्यात थी और जिसे रायी, रीया भी कहा जाता था।

स्त्रीजातीय वस्त्रों के नामों में ये शब्द उल्लेखनीय हैं—पत्रोर्ण, प्रवेणी सोमित्तिक ( अर्थशास्त्र की सौमित्रिका जिसकी पहचान श्री मोतीचन्द जी ने पेरिप्लस के सगमोतोजिन से की है ), अर्धकौशेयिका ( जिसमें आधा सूत और आधा रेशम हो ), कौशेयिका ( पूरे रेशमी धागेवाला ), पिकानादित ( यह संभवतः बहुत महीन अंशुक था जिसे स्त्रियां पिकनामक केशपाश सिर पर बनाते समय वालों के साथ गूंथती थीं ; पिक नामक केशपाशका उल्लेख अश्वघोष के सौन्दरनंद ७।७ में शुक्लांशुकाट्टाल नाम से एवं पद्मप्राभृतक नामक भाण में कोकिल केशपाश नाम से आया है और उसका रूप मथुरा वेदिकास्तंभ संख्या जे० ५५ के अशोक दोहद दृश्य में अंकित हुआ है ), वाउक या वायुक ( वाफ्त हवा ), वेलविका ( वेलदार या वेलभांत से युक्त वस्त्र ) माहिसिक (महिष जनपद या हैदरावाद के बुने हुए वस्त्र), इल्लि ( कोमल या कृष्ण वर्ण के वस्त्र ), जामिलिक ( बौद्ध संस्कृत में इसे ही यमली कहा गया है, दिव्यावदान २७६।११ ; पादताडितकं नामक भाण के श्लोक ५३ में भी इसका उल्लेख हुआ है, जिससे ज्ञात होता है कि यह,एक प्रकार का कायबंधन या पटका था जिसमें दो भिन्न रंग के वस्त्रों को एक साथ बटकर कटि में बाँधा जाता था—समयुगल-निवद्धमध्यदेशः ) । विशेषतः ये वस्त्र चिकने मोटे अच्छे बुने हुए सस्ते या मंहगे होते थे ( पृ० ७१ ) ।

स्त्रीजातीय आभूषणों में ये नाम हैं—शिरीषमालिका, नलीयमालिका (नलकी के आकार के मनकों की माला) मकरिका (दो मगर मुखों को मिलाकर वनाया हुआ मस्तकका आभूषण), ओराणी (अवारिका या धनिएके आकार के दानों की माला), पुप्फितिका (पुष्पाकृति गहना), मकण्णी ( संभवतः लिपटकर वैठे हुए दो वंदरों के अलंकरण वाला आभूषण ), लकड़ ( कान में पहनने के चन्दन आदि काष्ठ के बुन्दे ), वालिका ( कर्णवल्लिका ), कण्णिका, कुण्डमालिका ( कुंडल ), सिद्धार्थिका ( वह आभूषण जिसपर सरसों के दाने जैसे रवे उठाये गये हों ), अंगुलि मुद्रिका, अक्षमालिका ( रुद्राक्ष की आकृति के दानों की माला ), पयुका ( पदिक की आकृति से युक्त माला ), णितरिंगी ( संभवतः लहरियेदार माला ), कंटकमाला ( नुकीले दानों की माला ), घनपिच्छलिका ( मोर-पिच्छी की आकृति के दानों से घनी गूथी हुई माला ), विकालिका ( विकालिका या घटिका जैसे दानों की माला ), एकावलिका ( मोतियों की इकलड़ी माला जिसका कालिदास और वाण में उल्लेख आया है ), पिप्पलमालिका ( पीपली के आकार के दानों की माला जिसे मटरमाला भी कहते हैं ), हारावली ( एक में गूथे हुए कई हार ), मुक्तावली ( मोतियों की विशेष माला जिसके बीच में नीलम की गुरिया पड़ी रहती थी ) ।

कमर के आभूषणों में काँची, रशना, मेखला, जंबूका ( जामुन की आकृति के वड़े दानों की करधनी जैसी मथुरा कला में मिलती है ), कंटिका (कंटीली जैसे दानों वाली), संपडिका ( कमर में कसी या मिली हुई करधनी ) के नाम हैं।

पैर के गहनों में पादमुद्रिका ( पामुद्दिका ), पादसूचिका, पादघट्टिका, किंकिणिका ( छोटे घूँघरूवाला आभूषण ) और वम्मिका ( पैरों का ऐसा आभूषण जिसमें दीमक की आकृति के विना वजने वाले घूँघुरु के गुच्छे लगे रहते हैं, जिन्हें वाजरे के घूँघरू भी कहते हैं ) ( पृ० ७१ ) ।

शयनासन और यानों में प्रायः पहले के ही नाम आये हैं। वर्तनों के नामों में ये विशेष हैं—करोडी ( करोटिका-कटोरी ), कांस्यपात्री, पालिका (पालि), सरिका, भृंगारिका, कंचणिका, कवच्चिका । वड़े वर्तनों (भाण्डोपकरण) के ये नाम उल्लेखनीय हैं—आलिन्दक (वड़ा पात्र), पात्री (तश्तरी), ओखली (थाली), कालंची, करकी, (टोंटीदार करवा), कुठारीका ( कोष्ठागारका कोई पात्र ) थाली, मंडी ( माँड पसाने का वर्तन ), घड़िया, दव्वी ( डोई ), केला ( वड़ा

घड़ा ), ऊष्ट्रिका ( गगरी ), माणिका ( माणक नामक घड़े का छोटा रूप ), णिसका ( मिट्टी का सिलौटा ), आयमणी ( आचमनी या चमची ), चुल्ली, फुमणाली ( फुँकनी ), समंछणी ( पकड़ने की संडसी ), मंजूषिका ( छोटी मंजूषा ), मुद्रिका ( ऐसा वर्तन जिसमें खान-पान की वस्तु मोहर लगाकर भेजी जाँय ), शलाकाञ्जनी ( आंजने की सलाई ), पेल्लिका ( रस गारने का कोई पात्र ), धूतुल्लिका ( कोई ऐसा पात्र जिसमें धूता या पुतली वनी हो ), पिंछोला ( मुँह से वजाने का छोटा वाजा ), फणिका ( कंघी ), द्रोणी, पटलिका, वत्थरिका, कवल्ली ( गुड़ वनाने का वड़ा कड़ाह ) आदि ( पृ० ७२ )।

तीसरे द्वार में नपुंसक जाति के अंगों का परिगणन है। चौथे द्वार में दाहिनी ओर के १७ अंगों के नाम हैं। पाँचवें द्वार में १७ वाईं ओर के अङ्ग, छठे द्वार में १७ मध्यवर्ती अंग, सातवें द्वार में २८ दृढांग, आठवें द्वार में २८ चल अंग और उनके शुभाशुभ फलों का कथन है। नवें द्वार से लेकर २७० वें द्वार तक शरीर के भिन्न-भिन्न अंग और उनके नाना प्रकार के फलों का वहुत ही जटिल वर्णन है। इन थकादेने वाली सूचियों से पार पाना इस विषय के विद्वानों के लिए भी दूभर काम रहा होगा ( पृ० ७१-१२९ )।

दसवें अध्याय में प्रश्नकर्ता के आगमन और उसके रंग-ढंग, आसन आदि से फलाफल का विचार है ( पृ० १३०-१३५ )।

पुच्छित नामक ग्यारहवें अध्याय में प्रश्नकर्त्ता की स्थिति एवं जिस स्थान में प्रश्न किया जाय, उसके आधार पर फलाफल का कथन है। सांस्कृतिक दृष्टि से यह अध्याय महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि इसमें तत्कालीन स्थापत्य संवंधी अनेक शव्दों का संग्रह आ गया है; जैसे कोट्टक ( कोष्ठक या कोठा ), अंगण ( आंगन या अजिर ) अरंजरमूल ( जल गृह ), गर्भ गृह ( आभ्यंतर गृह या अन्तःपुर ) भत्तगिह ( भोजन शाला ), वच्चगिह ( वर्च कुटी या मार्जनगृह ), णगकूड ( संभवतः नगकूट या क्रीड़ापर्वत ), उदकगृह, अग्निगृह, भूमिगृह ( भौंहरा ), विमान, चत्वर, संधि ( दो घरों की भीतों के वीच का प्रच्छन्न स्थान ), समर ( स्मर गृह या कामदेव गृह ), कडिक तोरण ( चटाई या फूँस से वनाया हुआ अस्थायी तोरण ), प्राकार, चरिका ( प्राकार के पीछे नगर की ओर की सड़क ), वेती ( संभवतः वेदिका ), गयवारी ( गजशाला ), संक्रम ( संक्रम या परिखा के ऊपर वनाया हुआ पुल ), शयन ( शयनागार ), वलभी ( मंडपिका ), रासी ( कूड़ी ), पंसु ( धूल ), णिद्धमण ( पानी का निकास मार्ग, मोरी ), णिक्कूड ( निष्कुट या गृहोद्यान ), फलिखा ( परिखा ), पावीर ( संभवतः मूल पाठ पाचीर=प्राचीर ), पेढिका ( पेढ़ी या गद्दी ); मोहण गिह ( मदन गृह, स्मरशाला ), ओसर ( अपसरक—कमरे के सामने का दालान, गुजराती ओसरी, हिन्दी ओसारा ), संकट ( निश्छिद्र अल्प अवकाश वाला स्थान ), ओसधि गिह, अभ्यन्तर परिचरण ( पाठान्तर परिवरण—भीतरी परिवेष्टन—परकोटा ), वाहिरी द्वारशाला, गृहद्वार वाहा ( गृहद्वार का पार्श्वभाग ), उवट्टाण जालगिह ( वह उपस्थानशाला जहाँ गवाक्ष जाल वने हों; यह प्रायः महल के ऊपरी भाग में वनी होती थी ), अच्छणक ( आसन गृह या विश्राम स्थान ), शिल्पगृह, कर्मगृह, रजतगृह ( चांदी से मांडा हुआ विशिष्ट गृह ), ओविगिह ( पाठान्तर उवगिह=उपगृह ), उप्पलगृह ( कमलगृह ), हिमगृह, आदंस ( आदर्शगृह, शीशमहल ), तलगिह ( भूमिगृह ), आगमगिह ( संभवतः आख्यायिका या आस्थानशाला ), चतुक्कगिह ( चौक ), रच्छागिह ( रक्षागृह ), दन्तगिह ( हाथी दांत से मंडित कमरा ), कंसगिह ( कांसे से मंडित कमरा ), पडिकम्मगिह ( प्रतिकर्म या धार्मिक कृत्य करने का कमरा ), कंकसाला ( कंक=विशेष प्रकार का लोहा, उससे वना हुआ कमरा ) आतपगिह, पणिय गिह ( पण्य गृह ), आसण गिह ( आस्थानशाला ), भोजन गृह, रसोती गिह ( रसवती गृह, रसोई ) हयगृह, रथगृह, गजगृह, पुष्पगृह, धूतगृह, पादवगिह ( पादप गृह ),

खलिण गिह ( वह कमरा जहाँ घोड़े का साज सामान रखा जाता है ), वंधनगिह ( कारागार ), जाणगिह ( यान-गृह ) ( पृ० १३६ )। इस सूची के हिमगृह का विस्तृत वर्णन कादम्वरी में आया है।

कुछ दूर वाद स्थापत्य संवंधी शव्दों की एक लम्बी सूची पुनः आती है जिसमें वहुत से नाम तो ये ही हैं और कुछ नये हैं, जैसे भग्ग गिह ( लिपा पुता घर, देशी भग्ग शव्द=लिपा पुता, देशी नाम माला ६।९९ ) सिंघाडग (शृंगाटक=सार्वजनिक चतुष्पथ), रायपथ ( राजपथ ), द्वार, क्षेत्र, अट्टालक, उदकपथ, वय ( व्रज ), वप्प ( वप्र ), फलिहा ( परिघ या अर्गला ), पउली ( प्रतोली, नगर द्वार ) अस्स मोहणक ( अश्वशाला ), मंचिका ( प्राकारके साथ वने हुए ऊँचे वैठने के स्थान ), सोपान, खम्भ, अभ्यंतर द्वार, वाहरी द्वार, द्वारशाला, चतुरस्सक ( चतुष्क ), महाणस गिह, जलगिह, रयणगिह ( रत्नगृह, जिसे पहले रयत गिह या रजत गृह कहा है वही संभवतः रत्न गृह था ), भांडगृह, ओसहि गिह ( ओपधिगृह ), चित्तगिह ( चित्र गृह ), लतागिह, दगकोट्ठक ( उदक कोष्टक ), कोसगिह ( कोपगृह ), पाणगिह ( पानगृह ), वत्थगिह ( वस्त्रगृह, तोशाखाना ) जूतसाला ( द्यूतशाला ), पाणवगिह (पण्य या व्यवहारशाला), लेवण ( आलेपन या सुगंध शाला ), उज्जाणगिह ( उद्यान शाला ), आएसणगिह ( आदेशन गृह ), मंडव ( मंडप ), वेसगिह ( वेशगृह शृंगार स्थान ), कोट्ठागार ( कोठार ), पवा ( प्रपाशाला ), सेतुकम्म ( सेतुकर्म , जणक ( संभवतः जाणक=यानक ), ण्हाणगिह ( स्नानगृह ), आतुरगिह, संसरणगिह ( स्मृति गृह ), सुंकशाला ( शुल्कशाला ), करण-शाला ( अधिष्ठान या सरकारी दफ्तर ), परोहड ( घर का पिछवाड़ा )। अन्त में कहा है कि और भी अनेक प्रकार के गृह या स्थान मनुष्यों के भेद से भिन्न-भिन्न होते हैं, जिनका परिचय लोक से प्राप्त किया जा सकता है ( पृ० १३७-१३८ )।

वारहवें अध्याय में अनेक प्रकार की योनियों का वर्णन है। धर्मयोनि का संवंध धार्मिक जीवन और तत्संवंधी आचार-विचारों से है। अर्थयोनि का संवंध अनेक प्रकार के धनागम और अर्थोपार्जन में प्रवृत्त स्त्री-पुरुषों के जीवन से है। कामयोनि का संवन्ध स्त्री-पुरुषों के अनेक प्रकार के कामोपचारों से एवं गन्धमाल्य, स्नानानुलेपन, आभरण आदि की प्रवृत्तियों और भोगों से है। सत्त्वों के पारस्परिक संगम और मिथुन भाव को संगमयोनि समझना चाहिए। इसके प्रतिकूल विप्रयोगयोनि वह है जिसमें दोनों प्रेमी अलग-अलग रहते हैं। मित्रों के मिलन और आनंदमय जीवन को मित्रयोनि समझना चाहिए। जहाँ आपस में अमैत्री, कलह आदि हों और दो व्यक्ति अहि-नकुल भाव से रहें वह विवादयोनि है। जहाँ ग्राम, नगर, निगम, जनपद, पत्तन, निवेश, स्कन्धावार, अटवी, पर्वत आदि प्रदेशों में मनुष्य दूत, सन्धिपाल या प्रवासी के रूप में आते-जाते हों, उस प्रसंग को प्रावासिक योनि मानना चाहिए। ये ही लोग जव ठहरे हुए हों तो उसे पवुत्थ या गृहयोनि समझना चाहिए।

तेरहवें अध्याय में नाना प्रकार की योनियों के आधार पर शुभाशुभ फल का कथन है। सजीव, निर्जीव और सजीव-निर्जीव तीन प्रकार की योनि हैं और तीन ही प्रकार के लक्षण हैं, अर्थात् उदात्त, दीन और दीनोदात्त। ( पृ० १४०—१४४ )

चौदहवें अध्याय में यह विचार किया गया है कि यदि प्रश्नकर्त्ता लाभ के सम्वन्ध में प्रश्न करे तो कैसा उत्तर देना चाहिए। लाभ सम्वन्धी प्रश्न सात प्रकार के हो सकते हैं—धनलाभ, प्रियजनसमागम, सन्तान या पुत्रप्राप्ति, आरोग्य, जीवित या आयुष्य, शिल्पकर्म, वृष्टि और विजय। इनका विवेचन चौदहवें से लेकर २१वें अध्याय तक किया गया है। वृष्टि द्वार नामक वीसवें अध्याय में जल सम्वन्धी वस्तुओं का नाम लेते हुए कोटिम्ब नामक विशेप प्रकार की नाव का उल्लेख आया है, जिसका परिगणन पृष्ठ १६६ पर नावों की सूची में पुनः किया गया है। धनलाभ के सम्वन्ध में फलकथन उत्तम वस्त्र, आभरण, मणि-मुक्ता, कंचन-प्रवाल, भाजन-शयन, भक्ष्य-

भाजन आदि मूल्यवान् वस्तुओं के आधार पर और प्रश्नकर्त्ता द्वारा उनके विषय में दर्शन या भाषण के आधार पर किया जाता था ( पृ० १४४ )।

पन्द्रहवें अध्याय में हंस, कुररी, चक्रवाक, कारण्डव, कादम्ब आदि पक्षियों का कामसम्बन्धी चेष्टाओं अथवा चतुष्पथ, उद्यान, सागर, नदी, पत्तन आदि की वार्ताओं के आधार पर समागम के विषय में फलकथन किया गया है। इसमें संमोद, संप्रीति, मित्रसंगम या विवाह आदि फलों का उल्लेख किया जाता था।

सोलहवें अध्याय में सन्तान के सम्बन्ध में प्रश्न का उत्तर कहा गया है, जो बच्चों के खिलौनों या तत्सदृश वस्तुओं के आधार पर कहा जाता था।

सत्रहवें अध्याय में आरोग्य सम्बन्धी प्रश्न का उत्तर पुष्प, फल, आभूषण आदि के आधार पर अथवा हास्य, गीत आदि भावों के आधार पर करने का निर्देश है।

अठारहवें अध्याय में जीवन और मरण सम्बन्धी प्रश्नकथन का वर्णन है।

कर्मद्वार नामक उन्नीसवें अध्याय में राजोपजीवी शिल्पी एवं उनके उपकरणों के सम्बन्ध में प्रश्नकथन का उल्लेख है।

वृष्टिद्वार नामक बीसवें अध्याय में उत्तम वृष्टि और सस्यसम्पत्ति के विषय में फलकथन का निर्देश है; जो नावा, कोटिम्ब, डआलुआ नामक नौका, पद्म उत्पल, पुष्प, फल, कन्दमूल, तैल, घृत, दुग्ध, मधुपान, वृष्टि, स्तनित, मेघगर्जित, विद्युत् आदि के आधार पर किया जाता था।

विजयद्वार नामक इक्कीसवें अध्याय में जय-पराजय सम्बन्धी कथन है। तालवृन्त, भृङ्गार, वैजयन्ती, जय-विजय, पुस्समाणव, शिविका, रथ, मूल्यवान् वस्त्र, माल्य, आभरण आदि के आधार पर यह फलकथन किया जाता था। उसमें पुस्समाणव ( पुष्यमाणव ) शब्द का उल्लेख महाभाष्य ७।२।२३ में आया है (महीपालवचः श्रुत्वा जुघुषुः पुष्यमाणवाः )। आगे पृष्ठ १६० पर भी सूत मागध के बाद पुष्यमाणव का उल्लेख हुआ है, जिससे सूचित होता है कि ये राजा के वन्दी मागध जैसे पार्श्वचर होते थे। इसी सूची में जय-विजय विशेष रूप से ध्यान देने योग्य है। वराहमिहिर की बृहत्संहिता के अनुसार ( अ० ४३, श्लोक ३९-४० ) राज्य में सात प्रकार की ध्वजाएं शक्र-कुमारी कहलाती थीं। उनमें सब से बड़ी शक्रजनित्री या इन्द्रमाता, उससे छोटी दो वसुन्धरा, उनसे छोटी दो जया-विजया और उनसे छोटी दो नन्दा-उपनन्दा कहलाती थीं ( पृ० १४६ )।

बाइसवाँ प्रशस्त नामक अध्याय है। इसमें उन उत्तम फलों की सूची है जिनका शुभ कथन किया जाता था। उनमें से कुछ विषय इस प्रकार थे—क्रय-विक्रय में लाभ, कर्म द्वारा प्राप्त लाभ, कीर्ति, वन्दना, मान, पूजा, उत्कृष्ट और कनिष्ठ शब्दों का श्रवण, सुन्दर केशविन्यास और मौलिबन्धन, केशाभिवर्धन, विवाह, विद्या, इक्षु, सस्य फल आदि का लाभ, खेती में सुभिक्ष, बन्धुजन-समागम, गेय काव्य, पादबन्ध ( =श्लोकरचना ), पाठ्य काव्य, गौ आदि पशु एवं नर-नारी और स्वजनों की रक्षा, गन्ध-माल्य, भाजन-भूषण आदि का संजोना, यान, आसन, शयन, कमलवन, भ्रमर, विहग, द्रुम आदि का समागम, घात, वध, बन्ध एवं हास्य परिमोदन आदि की प्राप्ति, ग्रीष्म, वर्षा, हेमन्त, वसन्त, शरद आदि ऋतुओं की प्राप्ति, घोड़े, शूकर आदि का पकड़ना, घंटिक ( राजप्रासाद में घंटा वादन करने वाले ), चक्किक (चाक्रिक, घोषणा करने वाला वंदीविशेष, अमरकोष २।८।९८), सत्थिक ( स्वस्ति वाचन करने वाला ), वैतालिक ( प्रातःकाल स्तुतिपाठ द्वारा जागरण कराने वाला ), मंगलवाचन, मूल्यवान रत्न आदि का ग्रहण, गन्ध, माल्य,

आभरण, चिरप्रवास से सफलयात्रा या सिद्धयात्रा के साथ लौटने पर स्वजन संबंधियों से समागम, भूताधिपत्य, पुण्य उत्पत्ति, चैत्य पूजा के महोत्सव ( महामहिक ) में तूर्य शब्दों का श्रवण, चोरी हुए, भ्रष्ट या नष्ट धन की पुनः प्राप्ति, अष्टमांगलिक चिह्नों ( चिंधद्दय ) को सुवर्ण में बनाकर उनका उच्छ्रित करना, छत्र, उपानह, भृंगार का संप्रदान, रक्षा और सम्पत्ति की प्राप्ति, इच्छानुकूल आनन्द प्राप्त होना, किसी विशेष शिल्प के कारण संपूजन और अभिवन्दन, स्वच्छ जल की उत्पत्ति और दर्शन, मन में उत्तम विचार की उत्पत्ति, जलपात्र या जलाशय का पूर्ण होना, जातकर्म आदि संस्कारों में प्रशस्त अग्नि का प्रज्वलित करना, आयुष्य, धन, अन्न, कनक, रत्न, भाजन, भूषण, परिधान, भवन आदि सुखकारी संपदा की प्राप्ति, आर्जव युक्त साधुओं का पूजन, ज्येष्ठ और अनुज्येष्ठ की नियुक्ति, ज्योति, अग्नि, विद्युत्, वज्र, मणि, रत्न आदि से तृप्ति, जन्म आदि अवसरों पर होने वाले मंडन या शोभा, आर्यजनों का संमान और पूजा, ध्यान की आराधना, पुरानी वस्तुओं का नवीकरण, अध्यात्म-गति विषयक दर्शन, किसी आढ्य पुरुप का याग, आभूपणों का झंकृत शब्द इत्यादि अनेक प्रकार के प्रशस्त या उत्तम भाव लोक में है। जहाँ मन की रुचि हो, जो इन्द्रियों को इष्ट जान पड़े, एवं लोक जिसकी पूजा करता हो, उसे ही प्रशस्त जानना चाहिए ( पृष्ठ १४६-१४८ )।

तेइसवें अध्याय में अप्रशस्त वस्तुओं का उल्लेख है जिसमें रुदन, क्रोध, बुभुक्षा आदि नाना प्रकार के हीन और विनाशकारी भावों की सूची है ( पृ० १४८ )।

चौबीसवें अध्याय की संज्ञा जातिविजय है। आर्य और म्लेच्छ दो प्रकार के मनुष्य हैं। आर्य के अन्तर्गत ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यों की गणना है। म्लेच्छवर्ग को गिनती शूद्रों में है। यह कथन पतंजलि के उस कथन से मिलता है जहाँ महाभाष्य में उन्होंने शक-यवनों का परिगणन शूद्रों में किया है। ज्ञात होता है कि भारतीय इतिहास के उस युग का यह सामाजिक तथ्य था जिसका उल्लेख अंगविज्जा के लेखक ने भी किया है। इन जातियों में कुछ महाकाय ( लम्बे शरीर वाले ), कुछ मज्झिमकाय ( मझले कद के ) और कुछ छोटे कद के होते थे। कुछ लोग व्यवहारोपजीवी, कुछ शस्त्रोपजीवी और कुछ क्षेत्रोपजीवी या कृषि से जीविका करते थे। उनके रहने के स्थान नगर, अरण्य, द्वीप, पर्वत, उद्यान ( निक्खुड—निष्कुट ) आदि थे। पुरत्थिमदेसीय, दक्खिणदेसीय, पच्छिमदेसीय, उत्तरदेसीय—इस प्रकार से चार दिशाओं में रहने वाले जन कहे गए हैं। एक दूसरा विभाग आर्य-देश और अनार्य-देश निवासियों का था ( पृष्ठ १४९ )।

पचीसवाँ अध्याय गोत्र नामक है। गोत्र दो प्रकार के थे। पहले गृहपतिक गोत्र और दूसरे द्विजातीय। इस वर्गीकरण में गृहपति शब्द का अर्थ ध्यान देने योग्य है। गृहपति उस वर्ग की संज्ञा थी जो बौद्ध और जैन धर्म के अनुयायी थे। उन धर्मों में अनगारिक या गृहहीन व्यक्ति तो श्रमण या मुंडक होते थे, और गृही या अगारिक सामान्य रूप से गृहपतिक कहलाते थे। उनमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य का भेद उन धर्मों को मनःपूत न था। किन्तु ब्राह्मण धर्मानुयायी गृहस्थ द्विजाति कहलाते थे। गृहपतियों के गोत्रों में माढ़, गोल, हारित, चंडक, सकित (कसित), वासुल, वच्छ, कोच्छ, कोसिक, कुंड ये नाम हैं ( पृ० १४९ )।

ब्राह्मण गोत्र चार प्रकार के कहे गये हैं—(१) सगोत्र ( ऋषि गोत्र ) (२) सकविगत गोत्र ( इसका तात्पर्य लौकिक गोत्रों से ज्ञात होता है, जो ऋषि गोत्रों से अतिरिक्त थे। ) (३) वंभचारिक गोत्र ( उन नैष्ठिक ब्रह्मचारियों के गोत्र जिन्हों ने ऊर्ध्वरेता होने के कारण गृहस्थ धर्म धारण नहीं किया और शान्तनव भीष्म के समान जिन्हें अन्य सब लोगों ने अपना मान लिया था ), (४) एवं प्रवर गोत्र। इसी प्रसंग में कुछ गोत्रों के नाम भी दिये गये हैं, जैसे—मंडव ( मांडव्य ), सेट्ठिण, वासेट्ठ, सांडिल्ल ( शांडिल्य ), कुम्भ, माहकी, कस्सव ( काश्यप ), गोतम, अग्गिरस, भगव ( भार्गव ), भागवत, सद्द्या, ओयम, हारित, लोकक्खी ( लौगाक्षि ), पचक्खी, चारायण, पारावण, अग्गिवेस्स

( अग्निवेश ), मोग्गल्ल ( मौद्गल्य ), अट्ठिसेण, ( आर्ष्टिषेण ), पूरिमंस, गद्दभ, वराह, डाहल ( काहल ), कंडूसी, भागवाती ( भागवित्ति ), काकुरुडी, कण्ण ( कर्ण ), मज्झंदीण ( माध्यन्दिन ), वरक, मूलगोत्र, संख्यागोत्र, कड ( कठ ), कलव (कलाप) वालंब ( व्यालम्ब ), सेतस्सतर ( श्वेताश्वतर ); तेत्तिरोक ( तैत्तिरीय ), मज्झरस, वज्झस ( संभवतः वाध्व ), छन्दोग ( छान्दोग्य ), मुञ्जायण ( मौञ्जायन ), कत्थलायण, गहिक, णेरित, वंभच, काप्पायण, कप्प, अप्पसत्थभ, सालंकायण, यणाण, आमोसल, साकिज, उपवति, डोभ, थंभायण, जीवंतायण, दढक, धणजाय, संखेण, लोहिच्च, अंतभाग, पियोभाग, संडिल्ल, पव्वयव, आपुरायण, वावदारी, वग्घपद ( व्याघ्रपाद ), पिल ( पैल ), देवहच्च, वारिणील, सुघर। इस सूची में स्पष्ट ही प्राचीन ऋषि गोत्रों के साथ साथ बहुत से नये नाम भी हैं जो पाणिनीय परिभाषाके अनुसार गोत्रावयव या लौकिक गोत्र कहे जायेंगे। इस तरह के वांक या अल्ल समाज में हमेशा बनते रहते हैं और उस समय के जो मुख्य अवटंक रहे होंगे उनमें से कुछ के नाम यहाँ आ गए हैं। इसके अतिरिक्त कुछ विद्वानों और शास्त्रों के नाम भी आये हैं जैसे वैयाकरण, मीमांसक, छन्दोग, पण्णायिक ( प्रज्ञावादी दार्शनिक), ज्योतिष, इतिहास, श्रुतवेद ( ऋग्वेद ), सामवेद, यजुर्वेद, एकवेद, द्विवेद, त्रिवेद, सव्ववेद ( संभवतः चतुर्वेदी ), छलंगवी ( षडंगवित् ), सेणिक, णिरागति, वेदपुष्ट, श्रोत्रिय, अज्झायी ( स्वाध्यायी ), आचार्य, जावक, णगत्ति, वामपार ( पृ० १५० )।

छव्वीसवां अध्याय नामों के विषय में है। नाम स्वरादि या व्यंजनादि, अथवा ऊष्मान्त, व्यंजनान्त या स्वरान्त होते थे। कुछ नाम समाक्षर और कुछ विषमाक्षर, कुछ जीवसंसृष्ट और कुछ अजीवसंसृष्ट थे। स्त्रीनाम, पुंनाम, नपुंसक यह विभाग भी नामों का है। अतीत वर्तमान और अनागत काल के नाम यह भी एक वर्गीकरण है। एक भाषा, दो भाषा या बहुत भाषाओं के शब्दों को मिला कर बने हुए नाम भी हो सकते हैं। और भी नामों के अनेक भेद संभव हैं। जैसे नक्षत्र, ग्रह, तारे, चन्द्र, सूर्य, वीथि या मंडल, दिशा, गगन, उल्का, परिवेश, कूप, उदपान, नदी, सागर, पुष्करिणी, नाग, वरुण, समुद्र, पट्टन, वारिचर, वृक्ष, अन्नपान, पुष्प, फल, देवता, नगर, धातु, सुर, असुर, मनुष्य, चतुष्पद, पक्षी, कीट, कृमि इत्यादि पृथिवी पर जितने भी पदार्थ हैं उन सबके नामों के अनुसार मनुष्यों के नाम पाये जाते हैं। वस्त्र, भूषण, यान, आसन, शयन, पान, भोजन, आवरण, प्रहरण, इनके अनुसार भी नाम रखे जाते हैं। नरकवासी लोक, तिर्यक् योनि में उत्पन्न, मनुष्य, देव, असुर, पिशाच, यक्ष, राक्षस, किन्नर, किंपुरुष, गन्धर्व, नाग, सुपर्ण इत्यादि जो देव योनियाँ हैं उनके अनुसार भी मनुष्यों के नाम रखे जाते हैं। एक, तीन, पाँच, सात, नौ, ग्यारह अक्षरों के नाम होते हैं, जो विषमाक्षर कहलाते हैं। अथवा दो, चार, आठ, दस, बारह अक्षरों के नाम समाक्षर कहलाते हैं। संकर्षण, मदन, शिव, वैष्णव, वरुण, यम, चन्द्र, आदित्य, अग्नि, मरुत्संज्ञक देवों के अनुसार भी मनुष्य नाम होते हैं।

मनुष्य नाम पाँच प्रकार के कहे गये हैं—( १ ) गोत्रनाम, इनके अन्तर्गत गृहपति और द्विजाति गोत्र दो कोटियाँ थीं जिनका उल्लेख ऊपर हो चुका है। ( २ ) अपनाम या अधनाम—जैसे उज्झितक, छड्डितक। इनके अन्तर्गत वे नाम हैं जो हीन या अप्रशस्त अर्थ के सूचक होते हैं। प्रायः जिनके वंश जीवित नहीं रहते वे माता-पिता अपने बच्चों के ऐसे नाम रखते हैं। ( ३ ) कर्मनाम। ( ४ ) शरीर नाम जो प्रशस्त और अप्रशस्त होते हैं, अर्थात् शरीर के अच्छे बुरे लक्षणों के अनुसार रखे जाते हैं; जैसे सण्ड, विकड, खरड, खल्वाट आदि। दोषयुक्त नामों की सूची में खंडसीस, काण, पिल्लक, कुब्ज, वामणक, खंज आदि नाम भी हैं। यह स्पष्ट रूप से कहा गया है कि प्राकृत भाषा में भी नाम रखे जाते हैं। उसमें प्रशस्त नाम वे हैं जो वर्ण गुण या शरीर गुण के अनुसार हों— जैसे अवदातक और उसे ही प्राकृत भाषा में सेड या सेडिल, ऐसे ही श्याम को प्राकृत भाषा में सामल या सामक और कृष्ण को कालक या कालिक कहा जायगा। ऐसे ही शरीर गुणों के अनुसार सुमुख, सुदंसण, सुरूप, सुजात, सुगत आदि नाम होते हैं। ( ५ ) करण नाम वे हैं जो अक्षर संस्कार के विचार से रखे जाते हैं। इनमें

एक अक्षर, द्वि-अक्षर, त्रि-अक्षर आदि कई तरह के नाम हैं। दो अक्षरों वाले नाम दो प्रकार के होते हैं—जिनके दोनों अक्षर गुरु हों, जिनका पहला अक्षर लघु और बाद का अक्षर गुरु हो। इनके उदाहरणों में वे ही नाम हैं जो कुषाण काल के शिलालेखों में मिलते हैं—जैसे त्रात, दत्त, दिण्ण, देव, मित्त, गुत्त, भूत, पाल, पालि, सम्म, यास, रात, घोस, भाणु, विद्धि, नंदि, नंद, मान। और भी उत्तर, पालित, रक्खिय, नंदन, नंदिक, नंदक, ये नाम भी उस युग के नामों की याद दिलाते हैं जिन्हें हम कुषाण और पूर्वगुप्त काल के शिलालेखों में देखते हैं।

इसके बाद वर्णमाला के प्रत्येक अक्षर को लेकर विस्तृत ऊहापोह की गई है कि नामों में उनका प्रयोग किस-किस प्रकार किया जा सकता है।

इस अध्याय के अन्त में मनुष्य नामों की कई सूचियाँ दी गई हैं जिनमें अधिकांश नाम कुषाणकालीन संस्कृति के प्रतिनिधि हैं। उस समय नक्षत्र देवताओं के नाम से एवं नक्षत्रों के नाम से मनुष्य नाम रखने की प्रथा थी। नक्षत्र देवताओं के उदाहरणों में चंद (चन्द्र), रुद्द (रुद्र), सप्प (सर्प), अज्ज (अर्यमा), तट्ठा (त्वष्टा), वायु, मित्त (मित्र), इन्द (इन्द्र), तोय, विस्से (विश्वदेव), अजा, बंभा (ब्रह्मा), विण्हु (विष्णु), पुस्सा (पुष्य) हैं। यह ध्यान देने योग्य है कि उस समय प्राकृत भाषा के माध्यम से नामों का जो रूप लोक में चालू था, उसे ज्यों का त्यों सूची में ला दिया है; जैसे, अर्यमा के लिये अज्जो और विश्वदेव के लिये विस्से। नक्षत्र नामों में अद्दा, पूसो, हत्थो, चित्ता, साती, जेट्ठा, मूला, मघा ये रूप हैं। दाशार्ह या वृष्णियों के नाम भी मनुष्य नामों में चालू थे जैसे, कण्ह, राम, संब, पज्जुण्ण (प्रद्युम्न), भाणु। नामों के अन्त में जुड़नेवाले उत्तर पदों की सूची विशेष रूप से काम की है क्योंकि शुंग और कुषाण काल के लेखों में अधिकांश उसका प्रयोग देखा जाता है; जैसे त्रात, दत्त, देव, मित्त, गुत्त, पाल, पालित, सम्म (शर्मन्), सेण (सेन), रात (जैसे वसुरात), घोस, भाग।

नामों के चार भेद कहे हैं:—प्रथम अक्षर लघु, अन्तिम अक्षर गुरु, सर्वगुरु एवं अन्तिम अक्षर लघु। इनके उदाहरण ये हैं—अभिजि (अभिजित्), सवण (श्रवण), भरणी, अदिती, सविता, णिरिती (निर्ऋति), वरुण। और भी कृत्तिका, रोहिणी, आसिका, मूसिका, वाणिज। मगधा, मधुरा, प्रातिका, फग्गुणी, रेवती, अस्सयो (अश्वयुक्), अज्जमा (अर्यमन्), अश्विनौ, विसाहा, आसाढा, धणिट्ठा, ईदगिरि। सर्वगुरु नामों की सूची में रोहत्रात, पुस्सत्रात, फग्गुत्रात, हत्थत्रात, अस्सत्रात। उपान्त्य लघुनामों में रिषसिल (पाठा० रिषितिल) श्रवणिल, पृथिविल—इन नामों में स्पष्ट ही उत्तरपद का लोप करने के बाद इल प्रत्यय जोड़ा गया है जिसका विधान अष्टाध्यायी में आया है घनिलचौ ५।३।७९)। इल वाले नाम साँची के लेखों में बहुत मिलते हैं—अगिल (अग्निदत्त), सातिल (स्वातिदत्त), नागिल (नागदत्त), यखिल (यक्षदत्त), बुधिल (बुद्धदत्त)। ससित्रात, पितृत्रात, भवत्रात, वसुत्रात, अजुत्रात, यमत्रात—ये प्रथम लघु अक्षरवाले नाम थे। शिवदत्त, पितृदत्त, भवदत्त, वसुदत्त, अजुदत्त, यमदत्त, उपान्त्यगुरु नामों के उदाहरण हैं। अंगविज्जा के नामों का गुच्छा इस विषय की मूल्यवान् सामग्री प्रस्तुत करता है। आगे चलकर गुप्तकाल में जब शुद्ध संस्कृत भाषा का पुनः प्रचार हुआ तब मनुष्य नाम भी एकदम संस्कृत के साँचे में ढल गये, जैसे सत्यमित्र, धृतिशर्मा आदि। अंगविज्जा में उनकी बानगी नहीं मिलती (पृ० १५८)।

सत्ताइसवें अध्याय का नाम ठाणज्झाय है। इसमें ठाण अर्थात् स्थान या सरकारी अधिकारियों के पदों की सूची है। राज्याधिकारियों की यह सूची इस प्रकार है—राजा, अमच्च, नायक, आसनस्थ (संभवतः व्यवहारासन का अधिकारी), भांडागारिक, अभ्यागारिक (संभवतः अन्तःपुर का अधिकारी जिसे दौवारिक या गृहचिन्तक भी कहते थे), महाणसिक (प्रधान रसोइया), गजाध्यक्ष, मज्जघरिय (मद्यगृहक), पाणियघरिय

(जिसे बाण ने जलकर्मान्तिक लिखा है), णावाधियक्ख (नावाध्यक्ष), सुवर्णाध्यक्ष, हत्थिअधिगत, अस्सअधिगत, योग्गायरिय (योग्याचार्य अर्थात् योग्या या शस्त्राभ्यास करानेवाला), गोवयक्ख (गवाध्यक्ष), पडिहार (प्रतिहार), गणिक खंस (गणिकाओं या वेश का अधिकारी), बलगणक (सेना में आर्थिक हिसाब रखनेवाला) वरिसधर (वर्षधर या अन्तःपुर में कार्य करनेवाला), वत्थुपारिसद (वास्तुपार्षद), आरामपाल (उद्यानपाल), पच्चंतपाल (प्रत्यंत या सीमाप्रदेश का अधिकारी), दूत, सन्धिपाल (सान्धिविग्रहिक), सीसारक्ख (राजा का सबसे निकट का अंगरक्षक), पतिआरक्ख (राजा का आरक्षक), सुंकसालिअ (शौल्कशालिक या चुंगीघर का अधिकारी), रज्जक, पधवावत (पथव्यापृत), आडविक (आटविक), णगराधियक्ख (नगराध्यक्ष), सुसाणवावट (श्मशान व्यापृत) सूणावावत, चारकपाल (गुप्तचर अधिकारी) फलाधियक्ख, पुप्फाधियक्ख, पुरोहित, आयुधाकारिक, सेणापति, कोट्ठाकारिक (कोष्ठागारिक) (पृ० १५९)।

अट्ठाईसवें अध्याय में उस समय के पेशेवर लोगों की लम्बी सूची आई है। आरंभ में पाँच प्रकार के कर्म या पेशे कहे हैं जैसे रायपुरिस (राजपुरुष), ववहार (व्यापार वाणिज्य), कसि गोरक्ख (कृषि और गोरक्षा) कारुकम्म (अपने हाथ से उद्योग धन्धे करने वाले शिल्पी और पेशेवर लोग), भतिकम्म (मजदूरी पेशा। राजपुरुषों के ये नाम हैं— रायामच्च (राजामात्य), अस्सवारिक (अश्वाध्यक्ष जैसा उच्च अधिकारी), आसवारिय (घुड़सवार जैसा सामान्य अधिकारी जिसे पउमचरिय ६।८७ में असवार कहा गया है), णायक, अब्भंतरावचर, अब्भाकारिय (अभ्यागारिक), भाण्डागारिय, सीसारक्ख, पडिहारक, सूत, महाणसिक, मज्जघरिय, पाणीयघरिय, हत्थाधियक्ख (हस्त्यध्यक्ष), महामत्त (महामात्र), हत्थिमेंठ, अस्साधियक्ख, अस्सारोध, अस्सबन्धक, छागलिक, गोपाल, महिसीपाल, उट्टपाल, मगलुद्धग (मृगलुब्धक), ओरब्भिक (औरभ्रिक), अहिनिप (संभवतः अहितुंडिक या गारुडिक)। राजपुरुषों में विशेष रूप से इनका परिगणन है—अस्सातियक्ख, हत्थाधियक्ख, हत्थारोह (हस्त्यारोह), हत्थिमहामत्तो, गोसंखी (जिसे पाणिनि और महाभारत में गोसंख्य कहा गया है), गजाधिति, भाण्डागारिक, कोषरक्षक, सव्वाधिकत (सर्वाधिकृत), लेखक (सर्वलिपिओं का ज्ञाता) गणक, पुरोहित संवच्छर (सांवत्सरिक), दाराधिगत (द्वारपाल, दौवारिक), बलगणक, सेनापति, अब्भागारिक, गणिकाखंसक, वरिसधर, वत्थाधिगत (वस्त्राधिकृत, तोशाखाने का अध्यक्ष), णगरगुत्तिय, (नगरगुप्तिक, नगरगुप्ति या पुररक्षा का अधिकारी), दूत, जङ्घक (जविनक या जंघाकर जो सौ सौ योजन तक संदेश पहुँचाते या पत्रवाहक का काम करते थे), पेसणकारक, पतिहारक, तरपअट्ट (तरप्रवृत्त), णावाधिगत, तित्थपाल, पाणियघरिय, ण्हाणघरिय, सुराघरिय, कट्ठाधिकत (काष्ठाधिकृत) तणाधिकत (तृणाधिकृत), बीजपाल, ओपसेज्जिक (औपशय्यिक—शय्यापाल, राजा की शय्या का रक्षक), सीसारक्ख (मुख्य अंगरक्षक), आरामाधिगत नगररक्ख, अब्भागारिय, असोकवणिकापाल, वाणाधिगत, आभरणाधिगत। राज्य के अधिकारियों की इस सूचि के कितने ही नाम पहले भी आ चुके हैं। कुछ नये भी हैं। प्राचीन भारतीय शासन की दृष्टि से यह सामग्री अत्यन्त उपयोगी कही जा सकती है। प्रायः ये ही अधिकारी राजमहलों में और शासन में बहुत बाद तक बने रहे।

इसके बाद सामान्य पेशों की एक बड़ी सूची दी गई है: जैसे ववहारि (व्यवहारी), उदकवड्ढकि (नाव या जहाज बनाने वाला), मच्छबन्ध, नाविक, वाहुविक (डाँड चलाने वाले), सुवण्णकार, अलित्तकार (आलता बनाने वाला), रत्तरज्जक (लाल रंग की रंगाई का विशेषज्ञ), देवड (देवपटविक्रेता), उण्णवाणिय, सुत्तवाणिय, जतुकार, चित्तकार, (चित्रकार), चित्तवाजी (चित्रवाद्य जानने वाला), तट्ठकार (ठठेरा), सुवण्णकार, लोहकार, सीतपेट्टक (संभवतः दूध दही के भांडों को बरफ में लपेट कर रखने वाला), कुंभकार, मणिकार संखकार, कंसकार,

पट्टकार ( रेशमी वस्त्र वनाने वाला ) दुस्सिक ( दूष्य नामक वस्त्र वनानेवाले ), रजक, कोसेज्ज ( कौशेय या रेशमी वस्त्र बुनने वाला ), वाग ( वल्कल वनाने वाला ) ओरब्भिक, महिसघातक, उस्सणिकामत्त ( उख पेरने वाले ), छत्तकारक, वत्थोपजीवी, फलवाणिय, मूलवाणिय, धान्यवाणिय, ओदनिक, मंसवाणिज्ज, कम्मासवाणिज्ज ( कम्मास या घुघरी वेचने वाला ), तप्पणवाणिज्ज ( जौ आदि के सत्तू वेचने वाला ), लोणवाणिज्ज, आपूपिक ( हलवाई ), खज्जकारक ( खाजा वनाने वाला; इससे सूचित होता है कि खाजा नामक मिठाई कुषाण काल में भी वनने लगी थी ), पण्णिक ( हरी साग-सब्जी वेचनेवाला ), फलवाणियक, सिंगरेवाणिया ( सिंगवेर या अदरक वेचने वाला )।

इसके अनन्तर राजपुरुष और पेशेवर लोगों की मिली-जुली सूची दी गई है, जिनमें से नये नाम ये हैं—छत्तधारक, पसाधक ( प्रसाधक, प्रसाधन कर्म करने वाला ), हत्थिखंस ( एक प्रति के अनुसार हत्थिसंख ), अस्सखंस ( एक प्रति के अनुसार अस्ससंख; संभवतः यही मूलरूप था जो उच्चारण में वर्णविपर्यय से खंस वन गया ), अग्गि उपजीवी ( आहिताग्नि ), कुसीलक, रंगावचर ( रंगमंच पर अभिनय करने वाला ), गंधिक, मालाकार, चुण्णिकार ( स्नान-चूर्ण वनाने वाला जिसे चुण्णवाणिय भी कहते थे ), सूत मागध, पुस्समाणव, पुरोहित, धम्मट्ठ ( धर्मस्थ ), महामंत ( महामात्र ), गणक, गंधिक-गायक, दपकार, वहुस्सुय ( वहुश्रुत )। इस सूची के पुस्समाणव का उल्लेख पृष्ठ १४६ पर भी आ चुका है, और यह वही है जिसका पतंजलि ने 'महीपालवचः श्रुत्वा जुघुषुः पुष्यमाणवाः' इस श्लोकार्ध में उल्लेख किया है। ये पुष्यमाणव एक प्रकार के वन्दी जन या भाट ज्ञात होते हैं जो राजा की प्रशंसा में कुछ श्लोक पाठ करते या सार्वजनिक रूप से कुछ घोषणा करते थे। यहाँ 'महीपालवचः श्रुत्वा' यह उक्ति संभवतः पुष्यमित्र शुंग के लिए है। जव उसने सेना-प्रदर्शन के व्याज से उपस्थित अपने स्वामी अंतिम मौर्य राजा वृहद्रथ को मार डाला, तव उसके पक्षपाती पुष्यमाणवों ने सार्वजनिक रूप से उसके राजा वन जाने की घोषणा की। पतंजलि ने यह वाक्य किसी काव्य से उद्धृत किया जान पड़ता है; अथवा यह उसके समय में स्फुट उक्ति ही वन गई हो। पुष्यमाणव शब्द द्व्यर्थक जान पड़ता है। उसका दूसरा अर्थ पुष्य अर्थात् पुष्यमित्र के माणव या ब्राह्मण सैनिकों से था ( पृष्ठ १६० )।

दपकार का अर्थ स्पष्ट नहीं है। संभवतः दर्पकार का आशय अपने वल का घमंड करने वाले विशेष वलशाली व्यक्तियों से था जिन्हें वंठ कहते थे और जो अपने भारी शरीर वल से शेर-हाथियों से लड़ाए जाते थे। गन्धिक-गायक भी नया शब्द है। उसका आशय संभवतः उस तरह के गवैयों से था जिनमें गान विद्या के ज्ञान की सगन्धता या कौशल अभिमान रहता था।

सूची को आगे वढ़ाते हुए मणिकार, स्वर्णकार, कोट्टाक ( वढई ; यह शब्द आचारांग २।१।२ में भी आया है, तुलना—संस्कृत कोटक, मानियर विलियम्स ), वट्टकी ( संभवतः कटोरे वनाने वाला , वत्थुपाढक ( वास्तु पाठक, वास्तुशास्त्र का अभ्यासी), वत्थुवापतिक ( वास्तुव्यापृतक–वास्तुकर्म करनेवाला ) मंतिक ( मान्त्रिक ), भंडवापत ( भाण्ड व्यापृत, पण्य या क्रय-विक्रय में लगा हुआ)। तित्थवापत ( घाट वगैरह वनाने वाला), आरामवावट ( वाग वगीचे का काम करने वाला ), रथकार, दारुक, महाणसिक, सूत, ओदनिक, सामेलक्ख ( संभवतः संभली या कुट्टनिओं की देख-रेख करने वाला विट् )। गणिकाखंस, हत्थारोह, अस्सारोह, दूत, प्रेष्य, वंदनागरिय, चोरलोपहार ( चोर एवं चोरी का माल पकड़ने वाला ), मूलकक्खाणक, मूलिक, मूलकम्म, सव्वसत्थक ( सव शस्त्रों का व्यवहार करनेवाला, संभवतः अयःशूल उपायों से वर्तने वाले जिन्हें आयःशूलिक कहा जाता था )।

सारवान व्यक्तियों में हेरण्णिक, सुवण्णिक, चन्दन के व्यापारी, दुसिसक, संजुकारक ( संजु अर्थात् संज्ञा द्वारा भाव ताव या मोल-तोल करनेवाले जौहरी, जो कपड़े के नीचे हाथ रखकर रत्नोंका दाम पक्का करते थे , देवड ( देवपट अर्थात् देवदूष्य बेचनेवाले सारवान व्यापारी ), गोवज्झभतिकारक ( =गोवह्यभृतिकारक, बैलगाड़ी से भृति कमाने वाला, वज्झ=सं० वह्य), ओयकार ( ओकस्कार—घर बनाने वाला ), ओड ( खनन करनेवाली जाति )। गृहनिर्माण संबंधी कार्य करनेवालों में ये नाम भी हैं—मूलखाणक ( नींव खोदनेवाले ), कुंभकारिक ( कुम्हार जो मिट्टी के खपरे आदि भी बनाते हैं ), इट्टकार ( संभवतः इष्टका, ईंटे पाथने वाले ) वालेपतुंद ( पाठान्तर—छावेपवुंद अर्थात् छोपने वाले, पलस्तर करने वाले ), सुत्तवत्त ( रस्सी बटने वाले; वत्ता=सूत्रवेष्टन यंत्र, पाइयसद्दमहण्णवो ), कंसकारक (कसेरे जो मकान में जड़ने के लिए पीतल-तांबे का सामान बनाते थे), चित्तकारक ( चितेरे जो चित्र लिखते थे ), रूवपक्खर ( रूप=मूर्ति का उपस्कार करने वाले ), फलकारक ( संभवतः लकड़ी के तख्तों का काम करने वाला ), सीकाहारक और मट्टहारक इनका तात्पर्य बालू और मिट्टी ढोनेवालों से था; सीक=सिकता, मट्ट=मृत्तिका। कोसज्जवायक ( रेशमी वस्त्र बुनने वाले ), दिअंडकंबलवायका ( विशेपनाप के कम्बल बुनने वाले ); कोलिका ( वस्त्र बुनने वाले ), वेज्ज ( वैद्य ), कायतेगिच्छका ( काय-चिकित्सक ), सल्लकत्त ( शल्यचिकित्सक ), सालाकी ( शालाक्य कर्म, अर्थात् अक्षि, नासिका आदि की शल्य चिकित्सा करने वाले ), भूतविज्जिक ( भूतविद्या या ग्रहचिकित्सा करने वाले ) कोमारभिच्च (कुमार या बालचिकित्सा करने वाले ), विसतित्थिक ( विषवैद्य या गारुडिक ), वैद्य, चर्मकार, ण्हाविय—स्नापक, ओरब्भिक ( औरभ्रिक गडरिये ), गोहातक ( गोघातक या सूना कर्म करने वाले ), चोरघात ( दंडपाशिक, पुलिस अधिकारी ), मायाकारक ( जादूगर ), गोरीपाढक ( गौरीपाठक, संभवतः गौरीव्रत या गौरीपूजा के अवसर पर पाठ करने वाले ), लंखक ( बांस के ऊपर नाचने वाले ), मुट्ठिक ( मौष्टिक, पहलवान ), लासक ( रासक, रास गाने वाले ), वेलंबक ( विडंबक, विदूपक ), गंडक ( गंडि या घंटा बजाकर उद्घोपणा करने वाले ), घोपक ( घोपणा करने वाले )—इतने प्रकार के शिल्पिओं का उल्लेख कम्म-योनिनामक प्रकरण में आया है (पृ० १६०—१ )।

उन्तीसवें अध्याय का नाम नगर विजय है। इस प्रकरण में प्राचीन भारतीय नगरों के विपय में कुछ सूचनाएँ दी गई हैं। प्रधान नगर राजधानी कहलाता था। उसीसे सटा हुआ शाखानगर होता था। स्थायी नगर चिरनिविष्ट और अस्थायी रूप से बसे हुए अचिरनिविष्ट कहलाते थे। जल और वर्षा की दृष्टि से बहूदक या बहुवृष्टिक एवं अल्पोदक या अल्पवृष्टिक भेद थे। कुछ बस्तियों को चोरवास कहा गया है ( जैसे सौराष्ट्र के समुद्र तट पर बसे वेरावल के पास अभी भी चोरवाड़ नामक नगर है )। भले मनुष्यों की बस्ती आर्यवास थी। और भी कई दृष्टियों से नगरों के भेद किये जाते थे—जैसे परिमंडल और चतुरस्र, काष्ठप्राकार वाले नगर ( जैसा प्राचीन पाटलिपुत्र था ) और ईंट के प्राकार वाले नगर ( इट्टिकापाकार ), दक्षिणमुखी और वाममुखी नगर, पविट्ठ नगर ( घनी बस्ती वाले ), विस्तीर्ण नगर ( फैलकर बसे हुए ), गहणनिविट्ठ ( जंगली प्रदेश में बसे हुए ), उससे विपरीत आरामबहुल नगर ( बाग-बगीचोंवाले; अं० पार्क सिटी ), ऊँचे पर बसे हुए उद्धनिविट्ठ, नीची भूमिमें बसे हुए, निव्विगंदि ( सम्भवतः विशेप गन्ध वाले ), या पाणुप्पविट्ठ ( चांडालादि जातियों के वासस्थान; पाण=श्वपच्, चांडाल, देशीनाममाला ६।३८ )। प्रसन्न या अतीक्ष्ण दंड और अप्रसन्न या बहुविग्रह, अल्प परिक्लेश और बहुपरिक्लेश नगर भी कहे गये हैं। पूर्व, पश्चिम, दक्षिण, उत्तर दिशाओं की दृष्टि से, अथवा ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र वर्णों की दृष्टि से भी नगरों का विभाग होता था। बहुअन्नपान, अल्पअन्नपान, बहुवातक ( बहुवात या प्रचंड वायु के उपद्रव वाले ), बहुउण्ह ( अधिक उष्ण ), आलीपणकबहुल ( बहु आदीपन या अग्नि वाले ), बहूदक बहुवृष्टिक, बहूदकवाहन नगर भी कहे गये हैं ( पृ० १६१—१६२ )।

तीसवाँ अध्याय आभूषणों के विषय में है। पृ० ६४, ७१ और ११६ पर भी आभूषणों का वर्णन आ चुका है। आभूषण तीन प्रकार के होते हैं। (१) प्राणियों के शरीर के किसी भाग से बने हुए (पाणजोणिय), जैसे शंख मुक्ता, हाथी दाँत, जङ्गली भैंसे के सींग आदि, वाल, अस्थि के बने हुए; (२) मूलजोणिमय अर्थात् काष्ट, पुष्प, फल, पत्र आदि के बने हुए; (३) धातुयोनिगत जैसे—सुवर्ण, रूपा, ताँवा, लोहा, त्रपु (राँगा), काल लोह, आरकुड (फूल, काँसा), सर्वमणि, गोमेद, लोहिताक्ष, प्रवाल, रक्तक्षार-मणि (तामड़ा), लोहितक आदि के बने हुए। श्वेत आभूषणों में चांदी, शंख, मुक्ता, स्फटिक, विमलक, सेतक्षार मणि के नाम हैं। काले पदार्थों में सीसा, काललोह, अंजन और कालक्षार मणि; नीले पदार्थों में सस्सक (मरकत) और नीलखार मणि; आग्नेय पदार्थों में सुवर्ण, रूपा, सर्वलोह, लोहिताक्ष, मसारकल्ल, क्षारमणि। धातुओं को पीटकर, क्षारमणि को उत्कीर्ण करके, और रत्नों को तराशकर तथा चीरकोर कर वनाते हैं। मोतिओं को रगड़ कर चमकाया जाता है।

इसके वाद शरीर के भिन्न-भिन्न अवयवों के गहनों की सूचियाँ हैं। जैसे सिर के लिये ओचूलक (अवचूलक या चोटी में गूँथने का आभूषण, चोटीचक्क), णंदिविणद्धक (कोई मांगलिक आभूषण, सम्भवतः मछलियों की वनी हुई सुनहली पट्टी जो वालों में वाईं ओर सिर के वीच से गुद्दी तक खोंसकर पहनी जाती थी जैसे मथुरा की कुषाण कला में स्त्री मस्तक पर मिली है), अपलोकणिका (यह मस्तक पर गवाक्षजाल या झरोखे जैसा आभूषण था जो कुषाण और गुप्तकालीन किरीटों में मिलता है), सोसोपक (सिर का वोर); कानों में तालपत्र, आवद्धक, पलिकामदुघनक (दुघण या मुंगरी की आकृति से मिलता हुआ कान का आभूषण), कुंडल, जणक, ओकासक (अवकाशक कान में छेद वड़ा करने के लिये लोढ़े या डमरू के आकार का), कण्णेपुरक, कण्णुप्पीलक (कान के छेद में पहनने का आभूषण)—इन आभूषणों का उल्लेख है। आँखों के लिए अंजन, भौंहों के लिए मसी, गालों के लिये हरताल, हिंगुल और मैनसिल, एवं ओठो के लिए अलत्तक राग का वर्णन है। गले के लिए आभूषणों की सूची में कुछ महत्त्वपूर्ण नाम हैं; जैसे सुवण्णसुत्तक (=सुवर्णसूत्र), तिपिसाचक (त्रिपिशाचक, अर्थात् ऐसा आभूषण जिसके टिकरे में तीन पिशाच या यक्ष जैसी आकृतियाँ वनी हों), विज्जाधारक (विद्याधरों की आकृतियों से युक्त टिकरा), असीमालिका (ऐसी माला जिसकी गुरियां या दाने खड्ग की आकृतिवाले हों), पुच्छलक (संभवतः वह हार जिसे गोपुच्छ या गोस्तन कहा जाता है, देखिये अमरकोप-क्षारस्वामी), आवलिका (संभवतः इसे एकावली भी कहते थे), मणिसोमाणक (विमानाकृति मनकों का वना हुआ ग्रैवेयक। सोमाणक पारिभाषिक शव्द था। लोकपुरुप के ग्रीवा भाग में तीन-तीन विमानों की तीन पंक्तियाँ होती हैं जिनमें से एक विमान सोमणस कहलाता है), अट्ठमंगलक (अष्ट मांगलिक चिह्नों की आकृति के टिकरों की वनी हुई माला जिसका उल्लेख हर्षचरित एवं महाव्युत्पत्ति में आया है। इस प्रकार की माला संकट से रक्षा के लिए विशेष प्रभावशाली मानी जाती थी), पेचुका (पाठान्तर पेसुका, संभवतः वह कंठाभूषण जो पेशियों या टिकरों का वना हुआ हो), वायुमुत्ता (विशेष प्रकार के मोतियों की माला), वुप्प सुत्त (संभवतः ऐसा सूत्र जिसमें शेखर हो; वुप्प=शेखर), कट्ठेवट्टक (अज्ञात)। भुजाओं में अंगद और तुडिय (=टड्डे)। हाथों में हत्थकटक, कटक, रुचक (निष्क), सूची, अंगुलियों में अंगुलेयक, मुद्देयक, वेंटक, (गुजराती वींटी=अंगूठी)।

कटी में कांचीकलाप, मेखला और जंघा में गंडूपदक (गेंडोए की भांति का पैर का आभूषण), नूपुर, परिहेरक (=पारिहार्यक—पैरों के कड़े) और पैरों में खिंखिणिक (किंकिणी-घूंघरू), खत्तियधम्मक (संभवतः वह आभूषण विशेष जिसे आजकल गूजरी कहते हैं), पादमुद्रिका, पादोपक। इस प्रकार अंगविज्जा में आभूषणों की सामग्री वहुत से नये नामों से हमारा परिचय कराती है और सांस्कृतिक दृष्टि से महत्त्व की है (पृ० १६२-३)।

वत्थजोणी नामक एकत्तीसवें अध्याय में वस्त्रों का वर्णन है। प्राणियों से प्राप्त सामग्री के अनुसार वस्त्र

तीन प्रकार के होते हैं—कौशेय या रेशमी, पतुन्न, पाठान्तर पउण्ण=पत्रोर्ण और आविक। आविक को चतुष्पद पशुओं से प्राप्त अर्थात् अवि के बालों का बना हुआ कहा गया है, और कौशेय या पत्रोर्ण को कीड़ों से प्राप्त सामग्री के आधार पर बना हुआ बताया गया है। इसके अतिरिक्त क्षौम, दुकूल, चीनपट्ट, कार्पासिक ये भी वस्त्रों के भेद थे। धातुओं से बने वस्त्रों में लोहजालिका—लोहे की कड़ियों से बना हुआ कवच जिसे अंगरी कहा जाता है, सुवर्णपट्ट—सुनहले तारों से बना हुआ वस्त्र, सुवर्णखसित—सुनहले तारों से खचित या जरी के काम का वस्त्र। और भी वस्त्रों के कई भेद कहे गये हैं जैसे परग्घ—बहुत मूल्य का, जुत्तग्घ—बीच के मूल्य का, समग्घ—सस्ते मूल्य का, स्थूल, अणुक या महीन, दीर्घ, ह्रस्व, प्रावारक—ओढ़ने का दुशाला जैसे वस्त्र, कोतव—रोएंदार कम्बल जिसे कोचव भी कहते थे और जो संभवतः कूचा या मध्य एशिया से आता था, उण्णिक (ऊनी), अत्थरक—आस्तरक या बिछाने का वस्त्र, महीन रोएंदार (तणुलोम), हस्सलोम, वधूवस्त्र, मृतक वस्त्र, आतवितक (अपने और पराये काम में आनेवाला), परक (पराया), निक्खित्त (फेंका हुआ), अपहित (चुराया हुआ), याचितक (माँगा हुआ) इत्यादि।

रंगों की दृष्टि से श्वेत, कालक, रक्त, पीत, सेवालक (सेवाल के रंग का हरा), मयूरग्रीव (नीला), करेणूयक (श्वेत-कृष्ण), पयुमरत्त, (पद्मरक्त अर्थात् श्वेतरक्त), मैनसिल के रंग का (रक्तपीत), मेचक (ताम्रकृष्ण) एवं उत्तम मध्यम रंगोंवाले अनेक प्रकार के वस्त्र होते थे। जातिपट्ट नामक वस्त्र भी होता था। मुख के ऊपर जाली (मुहोपकरणे उद्धंभागेसु य जालकं) भी डालते थे। उत्तरीय और अन्तरीय वस्त्र शरीर के ऊर्ध्व और अधर भाग में पहने जाते थे। बिछाने की दरी पच्चत्थरण और वितान या चंदोवा विताणक कहलाता था (पृ० १६३-४)।

३२ वें अध्याय की संज्ञा धण्णजोणी (धान्ययोनि) है। इस प्रकरण में शालि, व्रीहि, कोदों, रालक (धान्य विशेष, एक प्रकार की कंगु), तिल, मूँग, उड़द, चने, कुलथी, गेहूँ आदि धान्यों के नाम गिनाये हैं। और स्निग्ध रूक्ष, श्वेत, रक्त, मधुर, आम्ल, कषाय आदि दृष्टिओं से धान्यों का वर्गीकरण किया है (पृ० १६४-५)।

३३ वें जाणजोणी (यानयोनि) नामक अध्याय में नाना प्रकार के यानों का उल्लेख है। जैसे शिविका, भद्दासन, पल्लंकसिका (पालकी), रथ, संदमाणिका (स्यन्दमानिका एक तरह की पालकी), गिल्ली (डोली), जुग्ग (विशेष प्रकार की शिविका जो गोल्ल या आन्ध्र देश में होती थी), गोलिंग, शकट, शकटी इनके नाम आए हैं। किन्तु जलीय वाहनों की सूची अधिक महत्त्वपूर्ण है। उनके नाम ये हैं—नाव, पोत, कोट्टिम्ब, सालिक, तप्पक, प्लव, पिण्डिका, कंडे, वेलु, तुम्ब, कुम्भ, दति (दृति)। इनमें नाव और पोत महावकाश अर्थात् बड़े परिमाणवाले जहाज थे जिनमें बहुत आदमियों के लिये अवकाश होता था। कोट्टिंब, सालिक, संघाड, प्लव और तप्पक मझले आकार की नावें थीं। उससे छोटे कट्ठ (कंड) और वेलू होते थे। और उनसे भी छोटे तुम्ब, कुम्भ और दति कहलाते थे। जैसा श्री मोतीचन्द्रजी ने अंग्रेजी भूमिका में लिखा है पेरिप्लस के अनुसार भरुकच्छ के बन्दरगाह में त्रप्पग और कोटिम्ब नामक बड़े जहाज सौराष्ट्र तक की यात्रा करते थे। यही अंगविज्जा के कोट्टिंब और तप्पग हैं। पूर्वी समुद्र तट के जलयानों का उल्लेख करते हुए पेरिप्लस ने संगर नामक जहाजों का नामोल्लेख किया है जो कि बड़े-बड़े लट्ठों को जोड़कर बनाये जाते थे। यही अंगविज्जा के संघाड (सं० संघाट) हैं। वेलू बाँसों का बजरा होना चाहिए। कांड और प्लव भी लकड़ी या लट्ठों को जोड़कर बनाये हुए बजरे थे। तुम्बी और कुम्भ की सहायता से भी नदी पार करते थे। इनमें दति या दृति का उल्लेख बहुत रोचक है। इसे ही अष्टाध्यायी में भस्त्रा कहा गया है। भेड़-बकरी या गाय-भैंस की हवा से फुलाई हुई खालों को भस्त्रा कहा जाता था और इस कारण भस्त्रा या दृति उस बजरे या तमेड़ के लिये भी प्रयुक्त होने लगा जो इस प्रकार की खालों को एक दूसरे में बाँधकर बनाये जाते थे। इन फुलाई हुई खालों के ऊपर बाँस बाँधकर या

मछुओं का जाल फैलाकर यात्री उन्हीं पर बैठकर लगभग आठ मील फी घंटे की रफ्तार से मजे में यात्रा कर लेते हैं। इस प्रकार के बजरे बहुत ही सुविधाजनक रहते हैं। ठिकाने पर पहुँचकर मल्लाह खालों को पटकाकर कन्धे पर डाल लेता है और पैदल चलकर नदी के ऊपरी किनारे पर लौट आता है। भारत, ईरान, अफगानिस्तान और तिब्बत की नदियों में भस्त्रा या दृति का प्रयोग पाणिनि और दारा के समय से चला आया है। ईरान में इन्हें मश्का कहते थे। शालिका संभवतः उस प्रकार की नाव थी जिसमें शाला या बैठने उठने के लिये मंदिर ( केबिन ) पाटातान के ऊपर बना हो। पिंडिका वह गोल नाव थी जो बेतों की टोकरी को चमड़े से मढ़कर बनाई जाती थी ( पृ० १६५—६ )।

३४ वें संलाप नामक अध्याय में बातचीत का अंगविज्जा की दृष्टि से विचार किया है जिसमें स्थान समय एवं बातचीत करनेवाले की दृष्टि से फलाफल का विचार है।

३५ वें अध्याय का नाम पयाविसुद्धि ( प्रजाविशुद्धि ) है। इसमें प्रजा या संतान के सम्बन्ध में शुभाशुभ का विचार किया गया है। छोटे बच्चे के लिये बच्छक और पुत्तक की तरह पिल्लक शब्द भी प्रयुक्त होने लगा था जो कि दक्षिणी भाषाओं से लिया हुआ शब्द ज्ञात होता है।

३६ वें अध्याय में दोहल ( दोहद ) के विषय में विचार किया गया है। दोहद अनेक प्रकार का हो सकता है। विशेष रूप से उसके पाँच भेद किये गये हैं—शब्दगत, गन्धगत, रूपगत, रसगत, स्पर्शगत। रूपगत दोहद के कई भेद हैं, जैसे पुष्प, नदी, समुद्र, तडाग, वापी, पुष्करिणी, अरण्य, भूमि, नगर, स्कन्धावार, युद्ध, क्रीडा, मनुष्य, चतुष्पाद, पक्षी आदि के देखने की इच्छा होती तो उसे रूपगत दोहद कहेंगे। गन्धगत दोहद के अन्तर्गत स्नान, अनुलेपन, अधिवास, स्नान चूर्ण, धूप, माल्य, पुष्प, फल आदि के दर्शन या प्राप्ति की इच्छा समझनी चाहिए। रसगत दोहद में पान, भोजन, खाद्य, लेह्य; और स्पर्शगत दोहद में आसन, शयन, वाहन, वस्त्र आभरण आदि का दर्शन और प्राप्ति समझी जाती थी।

३७ वें अध्याय की संज्ञा लक्षण अध्याय है। लक्षण बारह प्रकार के कहे गये हैं—वर्ण, स्वर, गति, संस्थान, संघयण ( निर्माण ), मान या लंबाई, उम्माण ( तोल ), सत्त्व, आणुक ( मुखाकृति ), पगति ( प्रकृति ), छाया, सार—इन बारहों भेदों की व्याख्या की गई है, जैसे वर्ण के अन्तर्गत ये नाम हैं—अंजन, हरिताल, मैनसिल, हिंगुल, चाँदी, सोना, मूँगा, शंख, मणि, हीरा, शुक्ति ( मोती ), अगुरु, चन्दन, शयनासन, यान, चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र, ग्रह, तारा, उल्का, विद्युत्, मेघ, अग्नि, जल, कमल, पुष्प फल, प्रवाल, पत्र, मंड, तेल, सुरा, प्रसन्ना, पद्म, उत्पल, पुंडरीक, चम्पक, माल्याभरण आदि। फिर इनमें से प्रत्येक लक्षण का भी शुभाशुभ फल कहा गया है ( पृ० १७३-४ )।

३८ वें अध्याय में शरीर के व्यंजन या तिल, मसा जैसे चिन्हों के आधार पर शुभाशुभ का कथन है।

३९ वें अध्याय की संज्ञा कण्णावासण है। इसमें कन्या के विवाह एवं उसके जन्म के फलाफल एवं कर्मगति का विचार है कि वह अच्छी होगी या दुष्ट होगी ( पृ० १७५-६ )।

भोजन नामक चालीसवें अध्याय में आहार के सम्बन्ध में विस्तृत विचार किया गया है। आहार तीन प्रकार का होता है—प्राणयोनि, मूलयोनि, धातुयोनि। प्राणयोनि के अन्तर्गत दूध, दही, मक्खन, तक्र, घृत, मधु आदि हैं। उसके भी संस्कृत, असंस्कृत, आग्नेय, अनाग्नेय भेद किये गये हैं।

कंद, मूल, फल, फूल, पत्र आदि से भी आहार उपलब्ध होता है। कितने ही धान्यों के नाम गिनाये गये हैं। उत्सवों के समय भोज किये जाते थे। उपनयन, यज्ञ, मृतक, अध्ययन के आदि अन्त एवं गोष्ठी आदि

के समय भोजों का प्रवन्ध होता था। भोजन अपने स्थान पर या मित्र आदि के स्थान पर किया जाता था। इक्षुरस, फलरस, धान्यरस आदि पानों का उल्लेख है। यवा, प्रसन्ना, अरिष्ट, श्वेतसुरा ये मद्य थे। यवागू दूध, घृत, तैल आदि से वनाई जाती थी। गुड़ और शक्कर के भेदों में शर्करा, मच्छंडिका, खज्जगगुल ( खाद्यक गुड़ ) और इक्कास का उल्लेख है। समुद्र, सैन्धव, सौवर्चल, पांसुखार, यवाखार आदि नमक के भेद किये गये हैं। मिठाइयों में मोदक, पिंडिक, पप्पड, मोरेंडक, सालाकालिक, अम्बट्ठिक, पोवलिक, वोकितक, पोवलक, पप्पड, सक्कुलिका, पूप, फेणक, अक्खपूप, अपडिहत, पवितल्लक ( पोतलग ), वेलातिक, पत्तभज्जित, सिद्धत्थिका, वीयक, उक्कारिका, मंदिल्लिका, दीह सक्कुलिका, खारवट्टिका, खोडक, दीवालिक ( दीवले ) दसीरिका, मिसकण्टक, महन्थतक, आदि तरह-तरह की मिठाइयाँ और खाद्यपदार्थ होते थे। अम्बट्ठिक ( अमचुर या आम से बनी हुई मिठाई हो सकती है जिसे अवधी में गुलम्बा कहते हैं )। पोवालिक पोली नाम की मीठी रोटी और मुरण्डक छेने का वना हुआ मुरंडा या तिलके लड्डू होने चाहिएँ। फेणक फेणी के रूप में आज भी प्रसिद्ध है।

४१ वाँ वरियगंडिका अध्याय है। इसमें मूर्तियों के प्रकार, आभरण और अनेक प्रकार की रत-सुरत की क्रीडाओं के नामों का संग्रह है। सुरत क्रीडाओं के तीन प्रकार कहे गये हैं—दिव्य, तिर्यक् योनि और मानुषी। दिव्य क्रीडाओं में छत्र, भृंगार, जक्खोपयाण ( संभवतः यक्षकर्दम नामक सुगंध ) की भेंट का प्रयोग होता है। मानुषी क्रीडा में, वस्त्र, आभूषण, यान, उपानह, माल्य, मुकुट, कंघी, स्नान, विशेपक, गन्ध, अनुलेपन, चूर्ण, भोजन, मुखवासक आदि का प्रयोग किया जाता है ( पृ० १८२—६ )।

४२ वें अध्याय ( स्वप्नाध्याय ) में दिट्ठ, अदिट्ठ और अव्वत्तदिट्ठ नामक स्वप्नों का वर्णन है। ये शुभ और अशुभ प्रकार के होते हैं। स्वप्नों के और भी भेद किये गये हैं—जैसे श्रुत जिसमें मेघ गर्जन, आभूषणों का या सुवर्ण मुद्राओं का शब्द या गीत आदि सुनाई पड़ते हैं। गंधस्वप्नों में सुगन्धित पदार्थ का अनुभव होता है। ऐसे ही कुछ स्वप्नों में स्पर्शसुख, सुरत, जलचर, देव, पशु, पक्षी आदि का अनुभव होता है। अनेक सगे सम्बन्धी भी स्वप्नों में दिखाई पड़ते हैं जो कि मानुषी स्वप्न कहलाते हैं। स्वप्नों में देव और देवियाँ भी दिखाई पड़ती हैं ( पृ० १८६—१९१ )।

४३ वें अध्याय में प्रवास या यात्रा का विचार है। यात्रा में उपानह, छत्र, तप्पण ( सत्तू ), कत्तरिया ( छुरी ), कुंडिका, ओखली आवश्यक हैं। यात्री मार्ग में प्रपा नदी, पर्वत, तडाग, ग्राम, नगर, जनपद, पट्टन, सन्निवेश आदि में होता हुआ जाता था। विविध रूप रस गन्ध स्पर्श के आधार पर यात्रा का शुभाशुभ कहा जाता था। उससे लाभ, अलाभ, जीवन, मरण, सुख दुःख, सुकाल, दुष्काल, भय, अभय आदि फल उपलब्ध होते हैं—पृ० १९१—१९२।

४४ वें अध्याय में प्रवास के उचित समय, दिशा, अवधि और गन्तव्य स्थान आदि के सम्बन्ध में विचार है पृ० १९२—९३ )।

४५ वें प्रवेशाध्याय नामक प्रकरण में प्रवासी यात्री के घर लौटने का विचार है। भुक्त, पीत, न्यस्त, लीढ, कर्णतैल, अभ्यंग, हरिताल, हिंगुल, मैनसिल, अंजन समालभणक (=विलेपन), अलत्तक, कलंजक, वण्णक, चुण्णक, अंगराग, उस्सिंघण ( सुगन्धि सूंघना ), मक्खण ( म्रक्षण-मालिश ), अब्भंगण, उच्छंदण ( संभवतः आच्छादन ), उव्वट्टण ( उद्वर्तन-उबटन ), पघंस ( प्रघर्षण द्वारा तैयार सामग्री ), माल्य, सुरभिजोगसंविधाणक ( विविध गन्ध युक्ति ), आभरण और विविध भूषणों की संजोयणा ( अर्थात् संजोना ) एवं अलङ्कारों का मण्डन—इनके आधार पर प्रवासी के आगमन की आशा होती थी। इसी प्रकार शिविका, रथ, यान, जुग्ग, गहुलु, गिल्ली, संदण ( स्यंदन ) सगट

( शकट ), शकटी और विविध वाहन, हय, गज, वलीवर्द, करभ, अश्वतर, खर, अजा, एडक, नर, मरुत हरित, वृक्ष, प्रासाद, विमान, शयन आदि पर अधिरोहण, ध्वजा, तोरण, गोपुर, अट्टालक, पताका समारोहण, उच्छ्रयण के आधार पर भी विचार किया जाता था। दूध, दधि, घी, नवनीत, तेल, गुड़, लवण, मधु आदि दिखाई दें तो आगमन होने की आशा थी। ऐसे ही पृथिवी, उदक, अग्नि, वायु, पुष्प, धान्य, रत्न आदि से भी आगमन सूचित होता था। अंकुर, प्ररोह, पत्र, किसलय, प्रवाल, तृण, काष्ठ एवं ओखली, पिठर, दविउलंक ( सम्भवतः द्रव का उदंचन ) रस, दर्वी, छत्र, उपानह, पाउगा ( पादुका ), उब्भुभंड ( ऊर्ध्व भाँड सम्भवतः कमण्डलु ), उभिखण ( अज्ञात ) फणख ( कंघा ), पसाणग ( =प्रसाधनक ), कुव्वट्ठ ( सम्भवतः कुप्यपट्ट, लंगोट ), वराणपेलिका ( =वर्णपेटिका—शृङ्गारदानी ), विवट्टणय—अंजणी ( सुरमेदानी और सलाई ), आदंसग ( दर्पण ), सरगपतिभोयण ( मद्य-आहार ), वाधुज्जोपकरण ( वाधुक्य=विवाह ; विवाह की सामग्री ), माल्य—इन पदार्थों के आधार पर आगमन की सम्भावना सूचित होती थी। फिर इसी प्रसंग में यह वताया गया है कि कौन-सा लक्षण होने पर किस वस्तु का प्रवेश या आगमन होता है। जैसे, चतुरस्र चित्र सारवंत वस्तु दिखाई पड़े तो कार्षापण; रक्त, पीत सारवान वस्तु के दर्शन से सुवर्ण; श्वेत सारवंत से चाँदी, शुक्ल शीतल से मुक्ता; घन सारवंत और प्रभायुक्त वस्तु से मणि का आगमन सूचित होता है। ऐसे ही नाना भाँति की स्त्रियों के आगमन के निमित्त वताये गये हैं—( पृ० १९३—४ )।

४६वें पवेसण अध्याय में गृहप्रवेश सम्बन्धी शुभाशुभ का विचार किया गया है। अंगचिन्तक को उचित है कि घर में प्रवेश करते समय जो शुभ-अशुभ वस्तु दिखाई पड़ें उनके आधार पर फल का कथन करे। जैसे—वलीवर्द, अश्व, ऊष्ट्र, गर्दभ, शुक, मदनशलाका या मैना, कपि, मोर ये द्वारकोष्ठक या अलिन्द में दिखाई पड़ें तो शुभ समझ कर घर में प्रवेश करना चाहिए। ब्रह्मस्थल ( सम्भवतः देवस्थान-पूजास्थान ) में, अरंजर या जहाँ जल का बड़ा पात्र रखा जाता हो, उव्वर ( घर्मस्थान या जहाँ धूल या भट्ठी हो ), उपस्थान शाला में वैठने पर, उलूखलशाला में या कपाट या द्वार के कोने में, आसन दिये जाने पर और अंजलिकर्म द्वारा स्वागत किये जाने पर और ऊपर महानस या रसोई घर में, या मकान के णिक्कुड अर्थात् उद्यान प्रदेश में यदि अङ्गविद्याचार्य वस्तुओं को अस्त-व्यस्त या टूटी-फूटी या गिरी-पड़ी देखे तो वाहर से सम्बन्ध रखनेवाली वस्तुओं की हानि वतानी चाहिए। रसोई घर में कंवा ( करछुल या दर्वी ) को गिरी पड़ी देखे और मल्लक या मिट्टी के शराव आदि को फैले हुए ( ओसरित=आकीर्ण ) देखें तो कुलभङ्ग का फल कहना चाहिए, अथवा अपने दास कर्मकरों से कष्ट या अर्थों की अप्राप्ति कहनी चाहिए। दधि, मङ्गल, पुष्प, फल, अक्षत, तंडुल आदि से वृद्धि का फल वताना चाहिए। तुष, पंसु, अङ्गार, भग्न वृक्ष से हानि और कुलभंग सूचित होता है। लकड़ी का रोगन उखड़ गया हो और संधि या जोड़ यदि ढीले हों तो कुटुम्ब की हानि और अर्थ की अस्थिरता समझनी चाहिए। यदि द्वार की सन्धि शिथिल हो और उसकी देहली-सिरदल ( उत्तरुंवर=उतरंगा; गुजराती में देहली या नीचे की लकड़ी को अभी तक उम्बर कहते हैं ) भग्न हो तो इष्ट वस्तु की हानि होगी। यदि द्वारकपाट खुला हुआ हो तो दुःख से अर्जित धन चला जाता है। द्वार के नीचे की देहली और ऊपर का उत्तरंगा ( अधरुत्तरुम्बिर ) टूटे या निकले हुए हों तो घर में क्लेश होगा। तिल, वेल्लव ( वेलु या वांस ) और वाक (छाल) ये कोठे में रक्खे हुए जव खराव हो जाँय या कोड़े दिखाई पड़ें तो व्याधि समझनी चाहिए। कोठे में वांधा हुआ एलक-भेड़ा, अश्व, पक्षी, यदि कुछ विपरीत निमित्त प्रकट करें तो उससे भी हानि सूचित होती है। यदि घर के भीतर वालक धरती में लोटते हुए, मूत्र, पुरीप ये सव दिखाई पड़ें तो हानि, और इसके विपरीत यदि वे अलंकृत दिखाई पड़ें तो वृद्धि जाननी चाहिए। आंगन में लगे हुए पुष्प और फलों को आंगन के भीतर लाया जाता देखा जाय तो वृद्धि सूचित होती है। ऐसे ही आंगन में भाजन या वर्तनों को अखंड और परिपूर्ण देखा जाय तो आय-लाभ सिद्ध होता है। आंगन के आधार पर कई प्रकार के

फलों का निर्देश किया गया है। आंगन में यदि पोत्ती ( वस्त्र ) और णंतक ( एक प्रकार का वस्त्र, पाइयसद्दमहण्णवो ) बिखरे हुए दिखलाई पड़ें और आसंदक ( बैठने की चौकी ) आदि भग्न हों तो हानि और रोग सूचित होता है। यदि आंगन में अलंकृत और हृष्ट नर-नारी दिखाई दें तो संप्रीति और लाभ, यदि क्रुद्ध दिखाई दें तो हानि सूचित होती है। यदि भरा हुआ अरंजर ( जल का बड़ा घड़ा ) अकारण टूट जाय, अथवा कौवे या कुत्ते उसे भ्रष्ट कर दें तो गृहस्वामी का नाश सूचित होता है। इसी प्रकार अलिंजर अर्थात् जल का घड़ा और उसकी घटमंचिका ( पेढिया ) के नये पुरानेपन से भी विभिन्न विचार किया जाता है। श्रमण को प्रदत्त आसन और सिद्ध अन्न से भी निमित्त सूचित होते हैं। ओदन में कीट केश तृण आदि से भी अशुभ सूचित होता है। श्रमण के घर आने पर उससे जिस भाव और मुँह से कुशल प्रश्न ( जवणीय ) पूछा जाय उसके आधार पर वह सुख-दुःख का कथन करे। जैसे पराङ्मुख हो कर पूछने से हानि और अभिमुख हो कर पूछने से लाभ मिलेगा। रिक्तभाजन, उदकपूर्ण भांड, फल आदि जो-जो वस्तुएँ घर में दिखाई पड़ें वे सब अंगविद् के लिए इष्ट और अनिष्ट फल की सूचक होती हैं ( पृ० १९५-७ )।

४७ वाँ यात्राध्याय है। इसमें राजाओं की सैनिक यात्रा के फलाफल का विचार किया गया है। उस सम्बन्ध में छत्र, भृङ्गार, व्यजन तालवृन्त, शस्त्र प्रहरण आयुध, आवरण वर्म कवच—इनके आधार पर यात्रा होगी या नहीं यह फलादेश बताया जा सकता है। यात्रा कई प्रकार की हो सकती है—विजयशालिनी ( विजइका ), आनन्ददायिनी ( संमोदी ), निरर्थक, चिरकाल के लिये, थोड़े समय के लिए, महाफलवाली, बहुत क्लेशवाली, बहुत उत्सववती प्रभूत अन्नपानवाली, बहुत खाद्यपेय से युक्त, धन लाभवती, आयबहुला, जनपद लाभवाली, नगर लाभवाली, ग्राम, खेड लाभवती, अरण्यगमन भूयिष्टा, आराम, निम्नदेश आदि स्थानों में गमन युक्त इत्यादि। यात्रा के समय प्रसन्नता के भाव से विजय और अप्रसन्नता के भाव से पराजय या विवाद ( झगड़ा ) सूचित होता है। यात्रा के समय नया भाव दिखाई पड़े तो अपूर्व जय की प्राप्ति होगी। ऐसे ही वाहन-लाभ, अर्थलाभ आदि के विषय में भी यात्राफल का कथन करना चाहिये। किस दिशा में और किस ऋतु में किस निमित्त से यात्रा सम्भव होगी यह भी अंगविज्जा का विषय है ( पृ० १९७-१९९ )।

४८ वें जय नामक अध्याय में जय का विचार किया गया है। राजा, राजकुल, गण, नगर, निगम, पट्टण, खेड, आकर, ग्राम, संनिवेश—इनके संबंध में कुछ उत्तम चर्चा हो तो जय समझनी चाहिए। ऐसे ही ऋतुकाल में अनुकूल वृक्ष, गुल्म, लता, वल्ली, पुष्प, फल, पत्र, प्रवाल, प्ररोह आदि जय सूचित करते हैं। वस्त्र, आभरण, भाजन, शयनासन, यान, वाहन, परिच्छद आदि भी जय के सूचक हैं। छत्र, भृङ्गार, ध्वज, पंखा, शिविका, रथ, प्रासाद, अशन, पान, ग्राम, नगर, खेड, पट्टण, अन्तःपुर, गृह, क्षेत्र सन्निवेश, आपण, आराम, तड़ाग, सर्वसेतु आदि के संबंध में उस शब्द या रूप का प्रादुर्भाव हो तो जानना चाहिए कि विजय होगी। इन्हीं के संबंध में यदि विपरीत भाव अथवा दीन दीन शब्द रूप की प्रतीति हो तो पराजय सूचित होती है। विजय के भी कितने ही भेद कहे गये हैं। जैसे अपने पराक्रम से, पराये पराक्रम से, बिना पुरुषार्थ के सरलता से विजय, राज्य की विजय, राजधानी या नगर की विजय, शत्रु के देश की विजय, आय बहुल विजय, महाविजय, जोणिबहुलविजय ( जिसमें धन का लाभ न हो किन्तु प्राणियों का लाभ हो ), शस्त्रनिपात द्वारा विजय, प्राणातिपातबहुल विजय, अहिंसा द्वारा मुदित विजय आदि ( पृ० १९९-२०० )।

४९ वें अध्याय में इसी प्रकार के विपरीत चिह्नों से पराजय का विचार किया है ( पृ० २०१-२ )।

५० वें उवद्दुत ( उपद्रव ) नामक अध्याय में शरीर के विविध दोष और रोग आदि का विचार किया गया है। इसमें भी फल कथन का आधार वे ही वस्तु हैं जिनका यात्रा और जय के संबंध में परिगणन किया

गया है। यहाँ शारीरिक दोषों और रोगों की अच्छी सूची इस प्रकरण में पायी जाती है। जैसे काण, अन्ध, कुंट ( टोंटा ), गंडीपाद ( हत्थीपगा, फील पाव ), खंज, कुणीक ( टेढ़े हाथ वाला ), आतुर, पलित, खरड़ ( सिर में रुक्षता या मैल की पपड़ीवाला, गुजराती खोडो ), तिलकालक, विपण्ण ( विवर्णता ), चम्मक्खोल ( मस्सा ), किडिग ( सीप या श्वेत दाग, संस्कृत-किटिभ ), दद्दू ( दद्रु-देश ), किलास ( कुष्ठ ), कट्ठ ( संभवतः कुट्ठ या कुष्ठ ), सिब्भ ( सिम्ह या श्लेष्म ) कुणिणह ( कुनख-या टेढ़े मेढ़े नख ), खत ( क्षत ), अरूव ( अरूप ) कामल ( कामला ) णच्छक ( अप्रशस्त ), पिलक ( पिल्ल नामक मुख रोग ), चम्मक्खील, गलुक ( गलगंड ), गंड ( गूलर के आकार की फुडिया ), कोढ. कोट्टित ( अस्थिभंग ), वातंड ( वात के कारण अण्डवृद्धि ), अम्हरि ( अश्मरी पथरी ), अरिस ( अर्श ). भगंदर. कुच्छि-रोग ( अतिसार, जलोदर आदि ), वात गुम्म ( वात गुल्म ), शूल, छड्डि ( छर्दिवमन ) हिक्क ( हिचकी ), कंठे अवयि (कंठ का अपची नामक रोग=कंठमाला ), गलगंड ( घेंघा या गिल्हड ), कट्ठसालुक ( कंठशालूक ), शालूक=कण्ठ की जड़, अंग्रेजी ( टोन्सिलाईटिस ). पट्ठिरोग ( पृष्ठिरोग ), खण्डोट्ठ ( खण्डौष्ठ कटा हुआ ओष्ठ ), गुरुल करल (वड़े और कराल या टेढ़े-मेढ़े दांत ), खंडदंत ( टूटे हुए दांत ), सामदंत ( श्याम-दंत, दाँतों का कालापन ). ग्रीवा रोग, हत्थछेज्ज ( हस्त च्छेद ), अंगुलि छेज्ज, पाद छेज्ज, शीर्ष व्याधि, वातिक, पेत्तिक, श्लेष्मिक, सान्निपातिक आदि।

५१ वें अध्याय का नाम देवताविजय है। इसमें अनेक देवी-देवताओं के नाम हैं जिनकी पूजा उपासना उस युग में होती थी। जैसे यक्ष, गन्धर्व, पितर, प्रेत, वसु, आदित्य, अश्विनौ, नक्षत्र, ग्रह, तारा, वलदेव, वासुदेव, शिव, वेसमण ( वैश्रवण ), खंद ( स्कंद ), विसाह ( विशाख ), सागर, नदी, इन्द्र, अग्नि, ब्रह्मा, उपेन्द्र, यम, वरुण, सोम, रात्रि, दिवस, सिरी ( श्री ), अइरा ( अचिरा=इन्द्राणी ) ( देखिये पृ० ६९ ), पुढवी ( पृथिवी ), एकणासा ( संभवतः एकानंशा ), नवभिगा ( नवमिका ), सुरादेवी, नागी, सुवर्ण, द्वीपकुमार, समुद्रकुमार, दिशाकुमार, अग्निकुमार, वायुकुमार, स्तनितकुमार, विद्युत्कुमार ( द्वीपकुमार से लेकर ये भवनपति देवों के नाम हैं )।

लता देवता, वत्थु देवता, नगर देवता, श्मशान देवता, वच्चदेवता ( वर्चदेवता ), उक्करुडिक देवता ( कूड़ा-कचरा फेंकने के स्थान के देवता )। देवताओं की उत्तम, मध्यम, अवर ये तीन कोटियाँ कही गई हैं; अथवा आर्य और मिलक्खु या म्लेच्छ देवता। म्लेच्छ देवता हीन हैं ( पृ० २०४-५ )।

५२ वें अध्याय का नाम णक्खत्तविजय अध्याय है। इसमें इन्द्र-धनुष, विद्युत् स्तनित, चंद्र, ग्रह, नक्षत्र, तारा, उदय अस्त, अमावास्या, पूर्णमासी, मंडल, वीथी, युग, संवत्सर, ऋतु, मास, पक्ष, क्षण, लव, मुहूर्त, उल्कापात, दिशा दाह आदि के निमित्तों से फलकथन का वर्णन किया गया है। २७ नक्षत्र और उनसे होनेवाले शुभाशुभ फल का भी विस्तार से उल्लेख है ( पृ० २०६-९ )।

५३ वें अध्याय की संज्ञा उप्पात अध्याय है। पाणिनि के ऋगयनादि गण ( ४।३।७३ ) में अंगविद्या, उत्पात, संवत्सर मुहूर्त और निमित्त का उल्लेख आया है, जो उस युग में अध्ययन के फुटकर विषय थे। ग्रह, नक्षत्र, चन्द्र, आदित्य, धूमकेतु, राहु के अप्राकृतिक लक्षणों को उत्पात मानकर उनके आधार पर शुभाशुभ फल का कथन किया जाता था। इनके कारण जिन-जिन वस्तुओं पर विपरीत फल देखा जाता था उनका भी उल्लेख किया गया है— जैसे प्रासाद, गोपुर, इन्द्रध्वज, तोरण, कोष्टागार, आयुधागार, आयतन, चैत्य, यान, भाजन, वस्त्र, परिच्छद, पर्यंक, अरंजर, आभरण, शस्त्र, नगर, अंतःपुर, जनपद अरण्य, आराम, इन सव पर उत्पात लक्षणों का प्रभाव वताया जाता था ( पृ० २१०-२११ )।

अध्याय ५४ वें में सार-असार वस्तुओं का कथन है। सार वस्तुएँ चार प्रकार की हैं—धनसार, मित्रसार, ऐश्वर्यसार और विद्यासार। इनमें भी उत्तम मध्यम और अवर ये तीन कोटियां मानी गई थीं। धनसार के अन्तर्गत भूमि,

क्षेत्र, आराम, ग्राम, नगर आदि के स्वामित्व की गणना की जाती थी। शयनासन पान भोजन वस्त्र आभरण की समृद्धि को सार कहते थे। धनसार का एक भेद प्राणसार भी है। यह दो प्रकार का है--मनुष्यसार या मनुष्य समृद्धि और तिर्यक्योनिसार अर्थात् पशु आदि की समृद्धि। जैसे-हाथी, घोड़े, गौ, महिष, अजा, एडक, खर उष्ट्र आदि का बहुस्वामित्व। धनसार के और भी दो भेद हैं—अजीव और सजीव। अजीव के १२ भेद हैं—वित्तसार, स्वर्णसार रूप्यसार, मणिसार, मुक्तासार, वस्त्रसार, आभरणसार, शयनासन सार, भाजन सार, द्रव्योपकरणसार ( नगदी ), अब्भुपहज्ज सार ( अभ्यवहार—खान-पान की सामग्री ), और धान्य सार। बहुत प्रकार की सवारी की संपत्ति यानसार कहलाती थी।

मित्रसार या मित्र समृद्धि पांच प्रकार की होती थी—संबंधी, मित्र, वयस्क, स्त्री, एवं भृत्य की। बाहर और भीतर के व्यवहारों में जिसके साथ साम या सख्यभाव हो वह मित्र, और जिसके साथ सामान्य मित्रभाव हो वह वयस्य कहा जाता है।

ऐश्वर्य सार के कई भेद हैं—जैसे, नायकत्व, अमात्यत्व, राजत्व, सेनापतित्व आदि।

विद्यासार का तात्पर्य सब प्रकार के बुद्धि कौशल, सर्वविद्या, एवं सर्वशास्त्रों में कौशल या दक्षता से है ( पृ० २११-२१३ )।

५५ वें अध्याय में निधान या गड़ी हुई धनराशि का वर्णन है। निधान संख्या या राशि की दृष्टि से कई प्रकार का हो सकता है—जैसे शतप्रमाण, सहस्रप्रमाण, शतसहस्रप्रमाण, कोटिप्रमाण अथवा इससे भी अधिक अपरमित प्रमाण। एक, तीन, पांच, सात, नौ, दस, तीस, पचास, सत्तर, नब्बे, शत आदि भी निधान का प्रमाण हो सकता था। किस स्थान में निधान की प्राप्ति होगी इस विषय में भी अंगवित् को बताना पड़ता था। जैसे प्रासाद में, माल या ऊँचे खंड में, पृष्ठवंश या बँडेरी में, आलग्ग (आलग्न अर्थात् प्रासाद आदि से मिले हुए विशेष स्थान खिड़की आले आदि ), प्राकार, गोपुर, अट्टालक, वृक्ष, पर्वत, निर्गमपथ, देवतायतन, कूप, कूपिका, अरण्य, आराम, जनपद, क्षेत्र, गर्त, रथ्या, निवेशन, राजमार्ग, क्षुद्ररथ्या, निक्कुड ( गृहोद्यान ), रथ्या ( मार्ग ), आलग्ग ( आलमारी या आला ), कुड्या, णिव्व ( =नीव्र, छज्जा ), प्रणाली, कूपी ( कुइया ), वर्चकुटी, गर्भगृह, आंगन, मकान का पिछवाड़ा ( पच्छावत्थु ) आदि में।

निधान बताते समय इसका भी संकेत किया जाता था कि गड़ा हुआ धन किस प्रकार के पात्र में मिलेगा; जैसे, लोही ( लोहे का बना हुआ गहरा डोलनुमा पात्र, ), कड़ाह, अरंजर, कुंड, ओखली, वार, लोहीवार ( लोहे का चौड़े मुँह का बर्तन )। इनमें से लोहा, कड़ाह और उष्ट्रिक ( उष्ट्रिका नामक भाजन विशेष बहुत बड़े निधान के लिए काम में लाये जाते थे। कुंड, ओखली, वार और लोहवार मध्यम आकृति के पात्र होते थे। छोटों में आचमनी, स्वस्ति आचमनी, चरुक और कुकुंडि ( छोटी कुल्लडिका या कुल्हड़ी; कुल्हड़िया = घटिका, पाइयसद्दमहण्णवो )।

अंगवित् को यह भी संकेत देना पड़ता था कि निधान भाजन में रखा हुआ मिलेगा या नीचे भूमि में गड़ा हुआ, अथवा वह प्राप्य है या अप्राप्य—पृ० २१३-२१४।

अध्याय ५६ की संज्ञा णिधि सुत्त या निधिसूत्र है। पहले अध्याय में निधान के परिमाण, अभिज्ञान और भाजन का उल्लेख किया गया है। इस अध्याय में निधान द्रव्य के भेदों की सूची है। यह तीन प्रकार का

हो सकता है—प्राणयोनिगत, मूलयोनिगत और धातुयोनिगत। प्राणयोनि संबंधित उपलब्धि मोती, शंख, गवल (=सींग), बाल, दन्त, अस्थि आदि से बने हुए पात्रों के रूप में संभव है। मूलयोनि चार प्रकार की कही गई है मूलगत, स्कन्धगत, पत्रगत, फलगत। धातुयोनि का संबंध सब प्रकार के धातु, रत्न, मणि आदि से है; जैसे लोहिताक्ष, पुलक, गोमेद, मसारगल्ल, खारमणि—इनकी गणना मणियों में होती है। घिस कर अथवा चीर कर और कोर करके बनाई हुई गुरियाँ और मनके मणि, शंख और प्रवाल से बनाये जाते थे। वे विद्ध और अविद्ध दो प्रकार के होते थे। उनमें से कुछ आभूषणों के काम में आते थे। गुरिया या मनके बनाने के लिये खड़ पत्थर भिन्न-भिन्न आकृति या परिमाण के लिये जाते थे। जैसे अंजण (रंगीन शिला), पाषाण, शर्करा, लेट्ठुक (डला) ढेल्लिया (डली), मच्छक (पहलदार छोटे पत्थर), फल्ल (रवेदार संग या मनके)—इन्हें पहले चीर कर छोटे परिमाण का बनाते थे। फिर चिरे हुए टुकड़े को कोर कर (कोडिते) उस शकल का बनाया जाता था, जिस शकल की गुरिया बनानी होती थी। कोरने के बाद उस गुरिया को खोडित अर्थात् घिस कर चिकना किया जाता था। कडे संग या मणियों के अतिरिक्त हाथी दांत और जंगली पशुओं के नख भी (दंतणहे) काम में लाये जाते थे। इन दोनों के कारीगरों को दंतलेखक और नख लेखक कहा जाता था। बड़े टुकड़ों को चीरने या तराशने में जो छोटे टुकड़े या रेजे बचते थे उन्हें चुण्ण कहा जाता था जिन्हें आज कल चुन्नी कहते हैं। इन सबकी गणना धन में की जाती थी।

इसके अतिरिक्त कुछ प्रचलित मुद्राओं के नाम भी हैं, जो उस युग का वास्तविक द्रव्य धन था; जैसे काहावण (कार्षापण) और णाणक। काहावण या कार्षापण कई प्रकार के बताये गये हैं। जो पुराने समय से चले आते हुए मौर्य या शुंग काल के चांदी के कार्षापण थे उन्हें इस युग में पुराण कहने लगे थे, जैसा कि अंगविज्जा के महत्त्वपूर्ण उल्लेख से (आदिमूलेसु पुराणे बूया) और कुषाणकालीन पुण्यशाला स्तम्भ लेख से ज्ञात होता है (जिसमें ११०० पुराण मुद्राओं का उल्लेख है)। पृ० ६६ पर भी पुराण नामक कार्षापण का उल्लेख है। पुरानी कार्षापण मुद्राओं के अतिरिक्त नये कार्षापण भी ढाले जाने लगे थे। वे कई प्रकार के थे, जैसे उत्तम काहावण, मज्झिम काहावण, जहण्ण (जघन्य) काहावण। अंगविज्जा के लेखक ने इन तीन प्रकार के कार्षापणों का और विवरण नहीं दिया। किन्तु ज्ञात होता है कि वे क्रमशः सोने, चाँदी और तांबे के सिक्के रहे होंगे, जो उस समय कार्षापण कहलाते थे। सोने के कार्षापण अभी तक प्राप्त नहीं हुए किन्तु पाणिनि सूत्र ४. ३. १५३ (जातरूपेभ्यः परिमाणे) पर हाटकं कार्षापणं यह उदाहरण काशिका में आया है। सूत्र ५. २. १२० (रूपादाहत प्रशंसयोर्यप्) के उदाहरणों में रूप्य दीनार, रूप्य केदार और रूप्य कार्षापण इन तीन सिक्कों के नाम काशिका में आये हैं। ये तीनों सोने के सिक्के ज्ञात होते हैं। अंगविज्जा के लेखक ने मोटे तौर पर सिक्कों के पहले दो विभाग किए—काहावण और णाणक। इनमें से णाणक तो केवल तांबे के सिक्के थे। और उनकी पहचान कुषाण कालीन उन मोटे पैसों से की जा सकती है जो लाखोंकी संख्या में वेमतक्षम, कनिष्क, हुविष्क, वासुदेव आदि सम्राटों ने ढलवाये थे। णाणक का उल्लेख मृच्छकटिक में भी आया है, जहाँ टीकाकार ने उसका पर्याय शिवाङ्क टंक लिखा है। यह नाम भी सूचित करता है कि णाणक कुषाण कालीन मोटे पैसे ही थे, क्योंकि उनमें से अधिकांश पर नन्दीवृष के सहारे खड़े हुए नन्दिकेश्वर शिव की मूर्त्ति पाई जाती है। णाणक के अन्तर्गत तांबे के और भी छोटे सिक्के उस युग में चालू थे जिन्हें अंगविज्जा में मासक, अर्धमासक, काकणि और अट्ठा कहा गया है। ये चारों सिक्के पुराने समय के तांबे के कार्षापण से संबंधित थे जिसकी तौल सोलह मासे या अस्सी रत्ती के बराबर होती थी। उसी तौल माप के अनुसार मासक सिक्का पांच रत्ती का, अर्धमासक ढाई रत्ती का, काकणि सवा रत्ती की और अट्ठा या अर्धकाकणि उससे भी आधी तौल की होती थी। इन्हीं चारों में अर्धकाकणि पच्चवर (प्रत्यवर) या सबसे छोटा सिक्का था। कार्षापण सिक्कों को उत्तम, मध्यम और जघन्य

इन तीन भेदों में बाँटा गया है। इसकी संगति यह ज्ञात होती कि उस युग में सोने, चाँदी और तांबे के तीन प्रकार के नये कार्षापण सिक्के चालू हुए थे। इनमें से हाटक कार्षापण का उल्लेख काशिका के आधार पर कह चुके हैं। वे सिक्के वास्तविक थे या केवल गणित अर्थात् हिसाब किताब के लिये प्रयोजनीय थे इसका निश्चय करना संदिग्ध है, क्योंकि सुवर्ण कार्षापण अभी तक प्राप्त नहीं हुए। चाँदी के कार्षापण भी दो प्रकार के थे। एक नये और दूसरे मौर्य शुंग काल के बत्तीस रत्ती वाले पुराण कार्षापण। चांदी के नये कार्षापण कौन से थे इसका निश्चय करना भी कठिन है। संभवतः यूनानी या शक-यवन राजाओं के ढलवाये हुए चांदी के सिक्के नये कार्षापण कहे जाते थे। सिक्कों के विषय में अंगविज्जा की सामग्री अपना विशेष महत्त्व रखती है। पहले की सूची में (पृ० ६६) खतपक और सतेरक इन दो विशिष्ट मुद्राओं के नाम आ भी चुके हैं। मासक सिक्के भी चार प्रकार के कहे गये हैं—सुवर्ण मासक, रजत मासक, दीनार मासक और चौथा केवल मासक जो तांबे का था और जिसका संबंध णाणक नामक नये तांबे के सिक्के से था। दीनार मासक की पहचान भी कुछ निश्चय से की जा सकती है, अर्थात् कुषाण युग में जो दीनार नामक सोने का सिक्का चालू किया गया था और जो गुप्त युग तक चालू रहा, उसी के तौल-मान से संबंधित छोटा सोने का सिक्का दीनार मासक कहा जाता रहा होगा। ऐसे सिक्के उस युग में चालू थे यह अंगविज्जा के प्रमाण से सूचित होता है। वास्तविक सिक्कों के जो नमूने मिले हैं उनमें सोने के पूरी तौल के सिक्कों के अष्टमांश भाग तक के छोटे सिक्के कुषाण राजाओं की मुद्राओं में पाये गये हैं (पंजाब संग्रहालय सूची संख्या ३४, ६७, १२३, १२५, २१२, २३७), किन्तु संभावना यह है कि षोडशांश तौल के सिक्के भी बनते थे। रजतमासक से तात्पर्य चांदी के रौप्यमासक से ही था। सुवर्ण मासक वह मुद्रा ज्ञात होती है जो अस्सी रत्ती के सुवर्ण कार्षापण के अनुपात से पांच रत्ती तौल की बनाई जाती थी।

इसके बाद कार्षापण और णाणक इन दोनों के निधान की संख्या का कथन एक से लेकर हजार तक किन लक्षणों के आधार पर किया जाना चाहिए यह भी बताया गया है। यदि प्रश्नकर्त्ता यह जानना चाहे कि गड़ा हुआ धन किसमें बँधा हुआ मिलेगा तो भिन्न-भिन्न अंगों के लक्षणों से उत्तर देना चाहिए—थैली में (थविका), चमड़े की थैली में (चम्मकोस), कपड़े की पोटली में (पोट्टलिकागत) अथवा अट्टियगत (अंटी की तरह वस्त्र में लपेटकर) सुत्तबद्ध, चक्कबद्ध, हेत्तिबद्ध—पिछले तीन शब्द विभिन्न बन्धनों के प्रकार थे जिनका भेद अभी स्पष्ट नहीं है। कितना सुवर्ण मिलने की संभावना है इसके उत्तर में पाँच प्रकार की सोने की तौल कही गई है, अर्थात् एक सुवर्णभर, अष्ट भाग सुवर्ण, सुवर्णमासक (सुवर्ण का सोलहवाँ भाग), सुवर्ण काकिणि (सुवर्ण का बत्तीसवाँ भाग) और पल (चार कर्ष के बराबर)।

५७ वें अध्याय का नाम णट्ठकोसय अध्याय है जिसमें कोश के नष्ट होने के संबंध में विचार किया गया है। नष्ट के तीन भेद हैं—नष्ट, प्रमृष्ट, (जबरदस्ती छीन लिया गया) और हारित (जो चोरी हुआ हो)। पुनः नष्ट के दो भेद किये गये हैं—सजीव और अजीव। सजीव नष्ट दो प्रकार के हैं—मनुष्य योनिगत और तिर्यक् योनिगत। तिर्यक् योनि के भी तीन भेद हैं—पक्षी, चतुष्पद और सरिसर्प। सरिसर्पों में दव्वीकर, मंडलि और राजिल (राइण्ण) नामक सर्पों का उल्लेख किया गया है। मनुष्य वर्ग में प्रेष्य, आर्य, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र आदि का उल्लेख है। इनमें भी छोटे-बड़े अनेक भेद होते थे। संबंध की दृष्टि से भ्राता, वयस्य, भगिनी, स्याल, पति, देवर, ज्येष्ठ, मातुल पुत्र, भगिनीपति, भ्रातृव्य, भ्रातृस्वसा, पितृस्वसा आदि के नाम हैं। अजीव पदार्थों की चर्चा में प्राण योनि के अन्तर्गत दूध, दही, तक्र, कूचिय (कूर्चिक=खखरी), आमथित (=आमथित=मट्ठा या दूध में मथी हुई कोई वस्तु), गुलदधि, रसालादधि, मंथु (सं० मंथ), परमण्ण (परमान्न, खीर), दधिताव (छौंकी हुई दही या कढ़ी),

तक्कोदण ( तक्रौदन ), अतिकूरक ( विशेष प्रकार का भात, पुलाव ) इत्यादि । मूलयोनिगत आहार की सूची में शालि, व्रीहि, कोद्रव, कंगू, रालक ( एक प्रकार की कंगनी ), वरक, जौ, गेहूँ, मास, मूँग, अलसंदक ( धान्य विशेष ), चना, णिप्फावा ( गुज० वाल, सेम का वीज ), कुलत्था ( कुलथी ), चणविका (=चणकिका चने से मिलता हुआ अन्न, प्राकृत चणइया, ठाणांग सूत्र ५. ३ ), मसूर, तिल, अलसी, कुसुम्भ, सावां ।

इस प्रकरण में कुछ प्राचीन मद्यों के नाम भी गिनाये हैं। जैसे पसण्णा ( सं० प्रसन्ना नामक चावल से वना मद्य, काशिका ५.४.१४, संभवतः श्वेत सुरा या अवदातिका ), णिट्ठिता ( =निष्ठिता, मद्यविशेष मंहगी शराव, संभवतः द्राक्षा से वनी हुई ), मधुकर ( महुवे की शराव ) आसव, जंगल ( ईख की मदिरा ), मधुरमेरक ( मधुरसेरक पाठान्तर अशुद्ध है । वस्तुतः यह वही है जिसे संस्कृत में मधुमैरेय कहा गया है, काशिका ६.२.७० ), अरिट्ठ, अट्ठकालिक ( इसका शुद्ध पाठ अरिट्ठकालिका था जैसा कुछ प्रतियों में है, कालिका एक प्रकार की सुरा होती है, काशिका ५.४.३, अर्थशास्त्र २ २५ , आसवासव ( पुराना आसव ), सुरा, कुसुकुंडी ( एक प्रकार की श्वेत मधुर सुरा ); जयकालिका ।

धातु के वने आभरणों में सुवर्ण, रुप्प, तांवा, हारकूट, त्रपु ( रांगा ) सीसा, काललोह, वट्टलोह, सेल, मत्तिका का उल्लेख है। धातुनिर्मित वस्त्रों में सुवर्णपट्ट ( किमखाव ) सुवर्णखचित ( जरी का काम ) और लौह-जालिका ( पृ० २२१ )—ये हैं। इसी प्रसंग में तीन सूचियाँ रोचक हैं—घर, नगर, और नगर के वाहर के भाग के विभिन्न स्थानों की। घर के भीतर अरंजर, ऊट्टिका, पल्ल ( सं० पल्य, धान्य भरने का वड़ा कोठा ), कुड्य, किज्जर, ओखली, घट, खड्डभाजन ( खोदकर गड़ा हुआ पात्र ), पेलिता ( पेलिका संभवतः पेटिका , माल ( घर का ऊपरी तल), वातपाण ( गवाक्ष ), चर्मकोष ( चमड़े का थैला ), विल, नाली, थंभ, अंतरिया ( अंत के कोने में वनी हुई कोठी या भंडरिया ), पस्संतरिया ( पार्श्वभाग में वनी हुई भंडरिया ), कोट्ठागार, भत्तघर, वासघर, अरस्स (आदर्श भवन या सीसमहल ), पडिकम्मघर ( शृंगारगृह ) असोयवणिया ( अशोकवनिका नामक गृहोद्यान ), आवुपध. पणाली, उदकचार, वच्चाडक ( वर्चस्थान ), अरिट्ठगहण ( कोपगृह जैसा स्थान ), चित्तगिह ( चित्रगृह ), सिरिगिह ( श्री गृह ), अग्निहोत्रगृह, स्नानगृह, पुस्सघर, दासीघर, वेसण ।

नगर के विभिन्न भागों की सूची इस प्रकार है—अन्तःपुर या राजप्रासाद, भूमंतर ( भूम्यंतर संभवतः भूमिगृह ), सिंघाडक ( शृङ्गाटक ), चउक्क ( चौक ), राजपथ, महारथ्या, उस्साहिया ( अज्ञात, संभवतः परकोटे के पीछे की ऊँची सड़क ), प्रासाद, गोपुर, अट्टालक, पकंठा ( प्रकंठी नामक वुर्ज ), तोरण, द्वार, पर्वत, वासुरुल ( अज्ञात ), थूभ ( स्तूप ), एलुय ( एडुक ), प्रणाली, प्रवात ( प्रपात, गड्ढा ), वप्प, तडाग, दहफलिहा ( ह्रदपरिखा ), वय ( व्रज—गोकुल अथवा मार्ग या रास्ता )।

नगरवाह्य स्थानों की सूची इस प्रकार है—ध्वज, तोरण, देवागार, वुक्ख ( वृक्ष ), पर्वत, माल, थंभ, एलुग ( द्वार की लकड़ी ), पाली ( तलाव का वांध ), तडाग, चउक्क, वप्र, आराम, श्मशान, वच्चभूमि ( वर्चभूमि ), मंडलभूमि, प्रपा, नदी-तडाग, देवायतन, दड्ढवण ( दग्धवन ), उड्ढियपट्टण ( ऊँचा स्थान ), जण्णवाड ( यज्ञपाटक ), संगाम भूमि ( संग्राम भूमि )।

५८वाँ चिन्तित अध्याय है। जैनधर्म में जीव-अजीव के विचार का विषय वहुत विस्तार से आता है। यहाँ धार्मिक दृष्टिकोण से उस सम्वन्ध में विचार न करके केवल कुछ सूचियों की ओर ध्यान दिलाना इष्ट है। जीव, अजीव—इसमें जीव दो प्रकार का है—एक संसारी और दूसरा सिद्ध। संसारी जीव के सम्वन्ध में याचन विवृद्धि,

भोग, चेष्टा, आचार-विचार, चूड़ाकर्म ( चोल ), उपनयन, तिथि ( पर्व विशेष ), उत्सव, समाज, यज्ञ आदि विशेष आयोजनों का उल्लेख है। संसार चार प्रकार के होते हैं—दिव्य, मानुष्य, तिर्यंच, नारकी। देवताओं की सूची में निम्नलिखित नाम उल्लेखनीय हैं—वैश्रवण, विष्णु, रुद्र, शिव, कुमार, स्कन्द, विशाख ( इन तीन नामों का पृथक् उल्लेख कुषाण काल की मुद्राओं पर भी पाया जाता है ), ब्रह्मा, बलदेव, वासुदेव, प्रद्युम्न, पर्वत, नाग, सुपर्ण, नदी, अलणा ( एक मातृदेवी ), अज्जा, अइराणी ( पृ० ६९, २०४ पर भी यह नाम आ चुका है ), माउया ( मातृका , सउणी, ( शकुनी, सम्भवतः सुपर्णी देवी ), एकाणंसा ( एकानंसा नामक देवी जो कृष्ण और बलराम की बहिन मानी जाती है , सिरी ( श्री—लक्ष्मी ), बुद्धि, मेधा, कित्ती ( कीर्ति ), सरस्वती, नाग, नागी, राक्षस-राक्षसी, असुर-असुरकन्या, गन्धर्व-गन्धर्वी, किंपुरुष-किंपुरुषकन्या, जक्ख-जक्खी, अप्सरा, गिरिकुमारी, समुद्र-समुद्रकुमारी, द्वीपकुमार-द्वीपकुमारी, चन्द्र, आदित्य, ग्रह, नक्षत्र, तारागण, वातकन्या, यम, वरुण, सोम, इन्द्र, पृथ्वी, दिशाकुमारी, पुरदेवता, वास्तुदेवता, वर्चदेवता ( दुर्गन्धि स्थान के अधिष्ठातृ देवता ), सुसाण देवता ( श्मशान देवता ), पितृ-देवता, चारण, विद्याधरी, विज्जादेवता, महर्षि आदि। इस सूची में कई बातें ध्यान देने योग्य हैं। एक तो देवताओं की यह सूची जैनधर्म की मान्यताओं की सीमा में संकुचित न रहकर लोक से संगृहीत की गई थी। अतएव इसमें उन अनेक देव-देवियों के नाम आ गये हैं जिनकी पूजा-परम्परा लोक में प्रचलित थी। इसमें एक ओर तो प्रायः वे सब नाम आ गये हैं जिनकी मान्यता मह नामक उत्सवों के रूप में पूर्वकाल से चली आती थी; जैसे—वेस्समण मह, रुद्दमह, सिवमह, नदीमह, बलदेवमह, वासुदेवमह, नागमह, जक्खमह, पव्वतमह, समुद्रमह, चन्द्रमह, आदित्यमह, इन्द्रमह आदि; दूसरे कुछ वैदिक देवता, जैसे—वरुण, सोम, यम; कुछ विशेष रूप से जैन देवता जैसे द्वीपकुमारी, दिशाकुमारी; अग्निदेवता के साथ अग्निघर और नागदेवता के साथ नागघर का उल्लेख विशेष ध्यान देने योग्य है। नागघर या नागभवन या नागस्थान, नागदेवता के मन्दिर थे जिनकी मान्यता कुषाण काल में विशेष रूप से प्रचलित थी। मथुरा के शिलालेखों में नागदेवता और उनके स्थानों का विशेष वर्णन आता है। एक प्रसिद्ध नागभवन राजगृह में मणियार नाग का स्थान था जिसकी खुदाई में मूर्ति और लेख प्राप्त हुए हैं। स्कन्द, विशाख, कुमार और महासेन ये चार भाई कहलाते थे जो आगे चलकर एक में मिल गये और पर्यायवाची रूप में आने लगे, पर हुविष्क के सिक्कों पर एवं काश्यप संहिता में इनका अलग-अलग उल्लेख है, जैसा कि उनमें से तीन का यहाँ भी उल्लेख है। श्री-लक्ष्मी की पूजा तो शुंगकाल से बराबर चली आती थी और उसकी अनेक मूर्तियाँ भी पाई गई हैं। किन्तु मेधा और बुद्धि का देवता रूप में उल्लेख यहाँ नया है।

मनुष्य योनि के सम्बन्ध में पहले स्त्री, पुरुष और नपुंसक—इन तीन भेदों का विचार किया गया है और फिर पिता, माता आदि सम्बन्धियों की सूची दी है। तदन्तर पक्षी, चतुष्पद, परिसर्प, जलचर, कीट, पतंग, पुष्प, फल, लता, धान्य, तैल, वस्त्र, धातु, वर्ण, आभरण आदि की विस्तृत सूचियां दी गई हैं जिनमे तत्कालीन संस्कृति के विषय में उपयोगी सूचना प्राप्त होती है। जलचर जीवों में कुछ ऐसे नाम हैं जिनका अंकन मथुरा की जैन कला में विशेष रूप से पाया जाता है। इन्हें सामुद्रिक अभिप्राय (Marine Motifs) कहा जाता है: जैसे हत्थिमच्छ ( हाथी का शरीर और मछली की पूंछ मिली हुई, जिसे जलेभ या जलहस्ति भी कहा जाता है ), मगरमच्छ ( मृग-मत्स्य ), गोमच्छ ( गोमत्स्य ), अस्समच्छ ( आधा अश्व की आधी मत्स्य की ), नरमत्स्य ( पूर्वकाय मनुष्य का और अधःकाय मत्स्य का, अं० Triton)। मछलियों की सूची में कुछ नाम विशेष ध्यान देने योग्य हैं। जैसे [illegible] ( सकची माछ ), चम्मिग ( चर्मज, मानसोल्लास ), गोहणु, वइरमच्छ ( वज्रमच्छ ), तिमितिमिंगिल, पाठीन, सुंसुमार, कच्छभमगर, गहभकप्पमाण (Shark), रोहित, पिच्चक ( पिच्छक, मानसोल्लास ), मल्लमीन ( नल्लमीन, eel ), चम्मिगज, कल्लाडक, सोकुंठी, उप्पानिक, इंचका, कुकुकालक सिलमच्छ र ( पृ० [illegible] )।

वृक्षों की सूची में चार प्रकार के वृक्ष कहे गये हैं—पुष्पशाली, पुष्पफलशाली, फलशाली, न पुष्पशाली न फलशाली। पुष्पशाली तीन प्रकार के हैं—प्रत्येकपुष्प, गुलुकपुष्प, मंजरी। एक एक फल अलग लगे तो प्रत्येक पुष्प, फूलों के गुच्छे हों तो गुलुकपुष्प और पुष्पों के लम्वे लम्वे झुग्गे लगें तो मंजरी कही जाती है। रंगों की दृष्टि से पुष्पों के पांच प्रकार हैं—श्वेत, रक्त, पीत, नील और कृष्ण पुष्प। गंध की दृष्टि से पुष्पों के तीन प्रकार हैं—सुगंध पुष्प, दुर्गन्ध पुष्प, अत्यंत गंध पुष्प। फलदार वृक्ष फलों के परिमाण की दृष्टि से चार वर्गों में वांटे गये हैं—वहुत वड़े फल वाले ( कायवंत फल जैसे कटहल, तुम्वी, कुष्मांड; मज्झिमकाय ( मझले आकार के फल वाले ) कैथ, वेल; विचले ( मज्झिमाणांतर ) फल वाले जैसे आम, उदुम्वर; और छोटे फल वाले जैसे वड, पीपल, पीलू चीरोजी, फालसा, वेर, करौंदा। वर्गीकरण की क्षमता का और विकास करते हुए कहा गया है कि भक्ष्य और अभक्ष्य दो प्रकार के फल होते हैं। पुनः वे तीन प्रकार के हैं—सुगंध, दुर्गंध और अत्यन्त सुगंध। रस या स्वाद की दृष्टि से फलों के पांच प्रकार और हैं—तीते, कडुवे, खट्टे, कसैले और मीठे। अशोक, सप्तपर्ण, तिलक ये पुष्पशाली वृक्षों के उदाहरण हैं। आम, नीम, वकुल, जामुन, दाडिम ये ऐसे वृक्ष हैं जो पुष्प और फल दोनों दृष्टिओं से सुन्दर हैं। गंध की दृष्टि से वृक्षों के कई भेद हैं—जैसे मूलगंध ( जिनकी जड़ में सुगंध हो ), स्कंधगत गंध, त्वचागत गंध, सारगत गंध ( जिसके गूदे में गन्ध हो ), निर्यासगत गंध ( जिसके गोंद में सुगंध हो ), पत्रगत गंध, फलगत गंध, पुष्पगत गंध, रसगत गंध। रसों में कुछ विशेष नाम उल्लेखयोग्य हैं—गुग्गुल विगत ( गुग्गुल से वनाई गई कोई विकृति ), सज्जलस ( सर्ज वृक्ष का रस ), इक्कास ( संभवतः नीलोत्पल कमल से वनाया हुआ द्रव; देशीनाममाला १,७९ के अनुसार इक्कस=नीलोत्पल या कमल ), सिरिवेट्ठक ( श्रीवेष्टक-देवदार वृक्ष का निर्यास ), चंदन रस, तेलवण्णिकरस ( तैलपर्णिक लोवान अथवा चंदन का रस ), कालेयकरस (इस नाम के चन्दन का रस ), सहकार रस ( इसका उल्लेख वाण ने भी हर्षचरित में किया है ), मातुलुंग रस, करमंद रस, सालफल रस। उस समय भाँति-भाँति के तैल भी तैयार होते थे जिनकी एक सूची दी हुई है—जैसे कुसुंभ तेल्ल, अतसी तेल्ल, रुचिका तेल्ल ( =एरंड तैल ), करंज तेल्ल, उण्हिपुण्णामतेल्ल ( पुन्नाग के साथ उवाला हुआ तैल ), विल्ल तेल्ल ( विल्व तैल ), उसणी तेल्ल ( उसणी नामक किसी ओषधिका तेल ), वल्ली तेल्ल, सासव तेल्ल ( सरसों का तेल ), पूतिकरंज तेल्ल, सिग्गुक तेल्ल ( सोंहजन का तेल ), कपित्थ तेल्ल, तुरक्क तेल ( तुरुष्क नामक सुगंधी विशेष ), मूलक तेल्ल, अतिमुक्तक तैल। नाना प्रकार के तेल वृक्ष, गुल्म, वल्ली, गुच्छ, वलय ( झुग्गे ) और फल आदि से वनाये जाते थे। घटिया वढ़िया तेलों की दृष्टि से उनका वर्गीकरण भी वताया गया है। तिल अतसी सरसों कुसुंभ के तैल प्रत्यवर या नीची श्रेणी के; रेड-एरंड, इंगुदी, सोंहजन के मज्झिमाणंतर वर्ग के; मोतिया और पधकली ( वेला ) के तैल मध्यम वर्ग के, और कुछ दूसरे तैल श्रेष्ठ जाति के होते हैं। चंपा और चांदनी (चंदणिका) के फूलों ( पुस्स=पुष्प ) से जाही और जूही के तेल भी वनाये जाते थे। अनेक प्रकार के कुछ अन्नों के नाम भी गिनाये गये हैं ( पृ० २३२, पं० २७ )। वस्त्र, भाजन, आभरण और धातुओं के नाम भी गिनाये हैं। सुवर्ण, त्रपु, ताँवा, सीसक, काललोह, वट्टलोह, कंसलोह, हारकूट ( आरकूट ), चाँदी ये कई प्रकार की धातुएँ वर्तन वनाने के काम में आती थीं। इसके अतिरिक्त वैदूर्य, स्फटिक, मसारकल्ल, लोहिताक्ष, अंजनपुलक, गोमेद, सासक ( पन्ना ), सिलप्पवाल, प्रवाल, वज्र, मरकत और अनेक प्रकार की खारमणि इनसे कीमती वर्तन वनाये जाते थे। कृष्ण मृत्तिका, वर्ण्ण मृत्तिका, संगमृत्तिका, विषाणमृत्तिका, पांडुमृत्तिका, ताम्रभूमि मृत्तिका ( हिरमिजी ) मुरुम्ब ( मोरम ) इत्यादि कई प्रकार की मिट्टियाँ वर्तन वनाने और रंगने के काम में आती थीं। इस प्रकार मृत्तिकामय, लोहमय, मणिमय, शैलमय कई प्रकार के भाजन वनते थे।

वस्तुतः इस अध्याय में दैनिक जीवन से सम्वन्ध रखनेवाली मूल्यवान् सामग्री का संनिवेश पाया जाता है ( पृ० २३२-२३४ )।

५९ वें अध्याय का नाम काल अध्याय है जिसमें २७ पटल हैं। पहले पटल में काल विभाग के नाम हैं। दूसरे में गुणों का विवेचन है। तीसरे पटल में उत्पात और चौथे में काल के सूक्ष्म विभागों का उल्लेख है। पांचवें पटल से २७ वें पटल तक जीव-अजीव पदार्थों और प्राणियों का काल के साथ सम्बन्ध कहा गया है। बारहवाँ पटल महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि इसमें छह ऋतु और बारह महीनों के क्रम से प्रकृति में होनेवाले वृक्ष वनस्पति, पुष्प, सस्य, ऋतु आदि के परिवर्तन गिनाये गये हैं। उदाहरण के लिये फाल्गुन महीने के सम्बन्ध में कहा है—फाल्गुन मास में नर नारिओं के मिथुन मिलकर उत्सव मनाते हैं और मुदित होते हैं। उस समय शीत हट जाता है और कुछ उष्ण भाव आ जाता है। जिस समय आम्रमंजरी निकलती और कोयल शब्द करती है उस समय गाने बजाने और हँसी खुशी के साथ स्त्री पुरुष आपानक प्रमोद में मस्त होते हैं। जपा, इन्दीवर, श्यामाक के पुष्पों से आंदोलित ऋतु का नाम वसंत है, जिसमें मनुष्य मस्त होकर नाचने लगते हैं, घूमने लगते हैं। स्त्री पुरुषों के मिथुन मैथुन कथा प्रसंगों में लगे हुए नाना भांति से अपना मंडन करते हैं उसका नाम फाल्गुन मास है। इन ४८ श्लोकों को अपने साहित्य का सबसे प्राचीन बारामासा कहा जा सकता है ( पृ० २४३-४४ )।

सत्रहवें पटल में प्रातःकाल से लेकर संध्या काल तक के भिन्न-भिन्न व्यवहार बताये गये हैं। जिसमें प्रातराश, मध्याह्न भोजन, उद्यान भोजन आदि हैं। बीसवें पटल में रामायण, भारत और पुराणों की कथाओं का भी उल्लेख है।

साठवें अध्याय में पूर्वभव अर्थात् देवभव, मनुष्यभव, तिर्यक्भव और नैरयिकभव के जानने की युक्ति बताई गई है। इसी के उत्तरार्ध में आगामी भव जानने की युक्ति का विचार है।

इस प्रकार यह अंगविज्जा नामक प्राचीन शास्त्र सांस्कृतिक दृष्टि से अतिमहत्त्वपूर्ण सामग्री से परिपूर्ण है। निःसन्देह इसकी शब्दावली अनेक स्थलों में अस्पष्ट और गूढ़ है। इस ग्रन्थ की कोई भी प्राचीन या नवीन टीका उपलब्ध नहीं। प्राकृत कोप भी इन शब्दों के विषय में सहायता नहीं करते। वस्तुतः तो स्वयं अंगविज्जा के आधार पर वर्तमान प्राकृत कोपों में अनेक नये शब्दों को जोड़ने की आवश्यकता है। इस ग्रंथ पर विशेष रूप से स्वतंत्र अर्थ अनुसंधान की आवश्यकता है। तुलनात्मक सामग्री के आधार पर एवं सांस्कृतिक दृष्टिकोण से यह संभव हो सकेगा कि इसकी शब्दावली एवं वस्त्र, भाजन, आभूषण, शयनासन, गृहवस्तु, फल, मूल, पुष्प, वृक्ष यान, वाहन, पशुपक्षी, धातु, रत्न, देवी-देवता, पर्व, उत्सव, व्यवहार आदि से संबंधित जो मूल्यवान शब्दसूचियाँ इस ग्रन्थ में सुरक्षित रह गई हैं, उनकी यथार्थ व्याख्या की जा सके। आशा है कि इस ग्रन्थ के प्रकाशन के बाद सांस्कृतिक इतिहास के विद्वान लेखक इस सामग्री का समुचित उपयोग कर सकेंगे। यहां हमने कुछ शब्दों पर विचार किया है, बहुत से अभी अस्पष्ट रह गये हैं। फिर भी जहाँ तक संभव हो सका है, सांस्कृतिक अर्थों की दृष्टि से अंगविद्या के अध्ययन को आगे बढ़ाने का कुछ प्रयत्न यहाँ किया गया है।

---

## COIN NAMES IN THE ANGAVIJJA

The *Aṅgavijjā* contains extremely valuable lists of textiles, containers and utensils, seats and furniture, ornaments and jewellery, gods and goddesses, conveyances and boats, government officers, articles of food and drink, arms and weapons, birds and animals, personal names of men and women, architectural terms, etc. Similar to the lists of the Buddhist *Mahāvyutpatti*, these are replete with cultural material of great importance. Here it is proposed to record the numismatic data incorporated in this text in the form of lists of coins[1] constituting the wealth during that period, which served as the basis of foretelling the fortune of a person. The following passages are noteworthy :

I

..............................धणमतो परं ॥१८४
सुवण्णमासको व त्ति तहा रयय मासओ। दीणारमासको व त्ति तधो णाणं च मासको ॥१८५
काहापणो खत्तपको पुराणो त्ति व जो वदे। सतेरको त्ति तं सव्वं पुण्णामसममादिसे ॥१८६

[अङ्गविज्जा, ch. IX, p. 66]

II

सुवण्णकाकणी व त्ति तधा मासककाकणी। तधा सुवण्णगुञ्जा त्ति दीणारि त्ति व जो वदे ॥३६६

[अंगविज्जा, ch. IX, p. 72]

III

तत्थ कोडिते खोडिते दंतणहे अंजण-पासाण-सक्करा-लेट्ठुक-ट्टेलिया-मच्छक फलादिसु सव्वकढिणगते सव्वकढगए सव्वचुण्णगते सव्वधणपडिरूव उवकरणगते चेव धणं बूया।

उद्धं णाभीय काहावणे बूया।
अधो णाभीय णाणकं बूया।
तत्थ अब्भंतरामासे सव्वसारगते सव्वकाहावणोपकरणगते य काहावणे बूया।

तत्थ काहावणेसु पुव्वाधारितेसु उत्तमेसु उत्तमयत्तिए बूया, मज्झिमेसु मज्झिमयत्तिए बूया, जहण्णेसु जहण्णयत्तिए बूया, साधारणेसु उत्तममज्झिमजहण्णेसु साधारणयत्तिए बूया, आदिमूलेसु पुराणे बूया, बालेसु णवाए बूया।

तत्थ वज्झामासेसु असारगते य सव्वणाणकपडिरूवगते य णाणकं बूया।

तत्थ णाणए पुव्वाधारिते कायमंतेसु सव्वमासकपडिरूवगते य मासए बूया, मज्झिमकाएसु अद्धमासकपडिरूवगतेसु पादुब्भावे य अद्धमासए बूया, मज्झिमाणंतरकाएसु सव्वकाकणिपडिरूवगते य काकणिं बूया, पच्चवरकाएसु सव्वअट्ठपडिरूवगते य अट्ठाले बूया।

1. See also for a casual discussion, Umakant P. Shah, *JNSI*, XIV, 107-110, and *Journal of the M. S. University of Baroda*, III, 55-60.

IV

सेतेसु णिद्धेसु य रुप्पं बूया चउरंसेसु णिद्धेसु चित्तेसु दढेसु काहावणं बूया।
[ अंगविज्जा, ch. X p. 134 ]

V

तंबेसु सुवण्णकं दिट्ठं बूया सुक्के रुप्पं वा काहावणे वा बूया। सुक्केसु दढेसु रुप्पं बूया। चित्तेसु सुक्केसु दढेसु य काहावणे बूया।
[ अंगविज्जा, ch. XLII, p. 189 ]

It is evident from the above that a full contingent of coin- names as presented here is the following:

1. सुवण्ण मासक ( सुवर्ण माषक )
2. रयय मासक ( रजत माषक )
3. दीणार मासक ( दीनार माषक )
4. णाण मासक ( नाणक माषक )
5. काहापण ( कार्षापण )
6. खत्तपक ( क्षत्रपक )
7. पुराण ( पुराण )
8. सतेरक (Stater)
9. सुवण्ण काकणी ( सुवर्ण काकणी )
10. मासक काकणी ( माषक काकणी )
11. सुवण्ण गुंज ( सुवर्ण गुंजा )
12. दीणारि ( दीनार Denarius )
13. आदिमूल काहावण also called पुराण
14. उत्तमकाहावण ( उत्तमकार्षापण )
15. मज्झिम काहावण ( मध्यम कार्षापण )
16. जहण्ण काहावण ( जघन्य कार्षापण )
17. वाल काहावण (वाल कार्षावण, also called नवकार्षापण )
18. णाणक ( नाणक )
19. मासक ( कायमंत, of big size )
20. अद्धमासक ( मज्झिमकाय, of medium size )
21. काकणि ( मज्झिमाणंतर काय, of small size )
22. अट्ठा ( पच्छवर काय, of minute size )

We may now offer some explanation of these coin denominations.

1. सुवण्णमासक—This seems to refer to the gold माषक coin which was a submultiple of the standard gold coin called सुवर्ण. According to the traditional weight standard the सुवर्ण coin was of 80 *rattis* and a माषक was one-sixteenth part of it, hence weighing 5 *rattis* :

पंच कृष्णलको माषस्ते सुवर्णस्तु षोडश। ( मनु ८।१३४)

Kauṭilya had laid down that a सुवर्ण and कर्ष each was equal to 16 सुवर्णमाषकs and that the latter was 5 *rattis* in wt. :

सुवर्ण माषकः पंच वा गुंजाः। ते षोडश सुवर्णः कर्षो वा। (अर्थशास्त्र II. 19)

The gold coins of the Guptas are mentioned both as दीनार and सुवर्ण in their inscriptions.[1] The सुवर्ण standard of 80 *rattis* was frankly adopted in the reign of Skandagupta only, whose coins

1. J. Allan, *Catalogue of the Coins of the Gupta Dynasties*, p. cxxxiv; cf. Fleet, *C II*, iii, No. 64.

were struck to two standards, viz. an average of 131 grains and that of 142 grains. The latter has been unanimously accepted as conforming to the ancient सुवर्ण wt. of 144 grains (taking 1 *ratti* = 1.8 grains). What could have been the standard followed by the Gupta mint-masters when they were minting to an average of 131 grs. has remained an unsolved problem so far.

An important fact is brought to light by the अंगविज्जा, viz. that besides the दीनार-सुवर्णs which were the standard gold coins their sub-multiples were also minted, and these are specifically called सुवर्णमाषक and दीनारमाषक No specimen however, of such small gold coins of the Guptas has yet been found.

2. रययमासक—This is obviously the silver माषक coin which Manu mentions as रौप्य माषक. Its weight was 2 *rattis* :

द्वे कृष्णले समधृते विज्ञेयो रौप्यमाषकः। (मनु ८।१३५)

Punch-marked specimens of the silver माषक coins are well known and it may be taken for granted that they were current in the Kushāṇa & Gupta periods, since no other type of silver माषकs have ever been found. Again, the Kushāṇas hardly minted any silver and the Guptas also gave scant attentions to coins in this metal because earlier punch-marked coins were still current.

3. दीनारमाषक—As pointed out above it should have been a sub-multiple of the standard *denarius* coin, weighing 121 grains which was the standard adopted by the Kushāṇas in imitation of the Roman *aurei.*

4. नाणक मासक – The अंगविज्जा is specific that the नाणक was an unsubstantial coin ( असार गत ), i.e. much inferior in value to the कार्षापण of silver referred to as सर्वसारगत. The determining of the weight standard of the copper coins of the Kushāṇas is still in a state of confusion. Its range extends from 31 grs. to 270 grs. as recorded by Whitehead in the *PMC.* The नाणक coin is also mentioned in the मृच्छकटिक ( एशा णाणकमूशिका मकशिका, I. 17) where the commentary, obviously on some good old authority, explains it as a शिवांक टंक, i.e. a coin bearing the figure of Śiva, which induces us to identify the नाणक with the copper money of the Kushāṇas, since it was Wema Kadphises who issued the most abundant currency of this type and caused it to be marked with the figure of Śiva or one of his emblems. Buddhaghosha has an important passage[1] in the कंखावितरणी commentary on the पातिमोख, in which he mentions after कहापण a coin called लोहमासक, which seems to signify the copper माषक coin and was the same as the नाणक माषक of the अंगविज्जा list. According to the traditional weight system, a copper कार्षापण weighed 80 *rattis* or 144 grs, and a माषक 5 *rattis*. The standard weight of the नाणक coin being uncertain, that of the माषक also remains problem atical. The heavy नाणक coins of the Kushāṇas were struck either equal to the tetradrachma wt. standard of 268·8 grs. (67.2) being the wt. of a drachma), or the double stater wt. of 266·4 (133·2 grs. being the wt. of a stater), or the double of the Suvarṇa wt. of about 290 grs. (146 or 144 being the wt. of a Suvarṇa) ; or there is also the possibility of the heavy wt. of the ancient त्रिंशत्क coins mentioned by Pāṇini (150 *rattis* or 270 grs) still being familiar with respect to the copper currency and officially accepted. The exact weight of the नाणक and its sub-multiples in copper remains a matter of conjecture.

5. काहापण—The कार्षापण coin was of ancient denomination well known from the time of Pāṇini. Its history is full of vicissitudes.

The काहापण of the अंगविज्जा had wide ramifications. It is distinguished as a coin of 'substantial value (सारगत), in comparison to the copper नाणक which was of inferior value (असारगत). The same

---

1. जातरूपरजतन्ति सुवण्णं चेव रूपियं च। अपि च कहापणो लोहमासक दारुमासक जतुमासकादयो पि ये वोहारं गच्छंति सब्बे ते इध रजतंति एव उत्ता (कंखावितरणी, p. 84).

distinction is indicated by the काहावण corresponding to the upper part of the body (उद्धं भागीय) and the णाणक to the lower part (अधो भागीय) from the point of view of prognossicating the fortune of some person.

The अंगविज्जा further distinguishes the original Kārshāpaṇas (आदिल्लग काहावण) from the new coins of the same name (बाल काहावण and णव काहावण, both meaning the 'young' or recent coins). Fortunately the current name of the आदिल्लग काहावण s is also recorded, viz. पुराण (आदिल्लेसु पुराणे बूया), which was well-known during the Śaka-Sātavāhana and the Kushāṇa periods, as will be seen below.

Further the काहावण coin was of three classes, superior (उत्तम), middle (मज्झिम) and जघन्य (inferior), and it is essential to understand clearly these distinctions, as shown later.

6. खत्तपक—It is a new coin-name added by the अंगविज्जा and is of exceeding interest. Obviously it denoted the coins issued by the Kshatrapa rulers of Ujjain and Western India. In this connection it is relevant to recall the evidence of the Pali commentaries to which Prof. C. D. Chatterji had drawn attention.[1] There the ancient punch-marked silver Kārshāpaṇas are called नीलकहापण पोराण and the same is distinguished from रुद्रदामक, viz. the coins which were minted by Rudradāman, the Great Satrap who ruled in 150 A.D. According to the सारत्थदीपनी a रुद्रदामक coin was three-fourth in value of a नीलकहापण. It may be taken for granted that in weight also it was three-quarters of the standard silver Kārshāpaṇa of 32 rattis, i.e. of 24 *ratti* (=40 grs.) weight. These silver coins were apt to excessive wear and tear, and due to the deposit of verdigris on the surface they were graphically nicknamed as नीलकहापण. We find in the available specimens a good deal of variation in weight; e.g. Rapson has recorded wts. ranging from 28 grs. to 38 grs. (specimen no. 320 is 37 grs. and no. 324, 38 grs.).

---

1. In view of Prof. C. D. Chatterji's article, Some Numismatic Terms in Pali Texts, being published in a rather out of the way Journal (*Journal of the U. P. Historical Society*, Vol. VI, Pt. I, January 1933, pp. 156-173) and the exceptional importance of that evidence for comparative study, the three original passages are cited here :

(I) तदा राजगहे वीसतिमासको कहापणो होति, तस्मा पञ्चमासको पादो। एतेन लक्खणेन सब्बजनपदेसु कहापणस्स चतुत्थो भागो पादो ति वेदितब्बो। सो च खो पोराणस्स नीलकहापणस्स वसेन न इतरेसं रुद्रदामकादीनं। (समन्त पासादिका on सुत्तविभंग, पाराजिक II. 1.6, दिन्नादानकण्ड, P.T.S., Vol. III, p. 45).

'At that time at Rājagaha one *Kahāpaṇa* was equal to twenty *māsakas*; wherefore one *Pāda* was equal to five *māsakas*. By this standard it is to be understood that, in all the provinces the quarter of a *Kahāpaṇa*, is a *Pāda*. But this is in respect of the ancient *Nīlakahāpaṇa* (and) not of these (latter-day) *Rudradāmaka* (coins) and these have been modelled after it ;

II इमिनापि सब्बजनपदेसु कहापणस्स वीसतिमो भागो मासको' ति, इदम् वुत्तमेव होती ति दट्ठब्बं। पोराणसत्थानुरूप लक्खणसम्पन्ना उप्पादिता नीलकहापणाति वेदितब्बा। रुद्रदामेन उप्पादितो रुद्रदामको। सो हि नीलकहापणस्स तिभागं अग्घति। (सारत्थदीपनी comm. on the समन्तपासादिका, Siṁhalese edn., Vol. I, p. 493).

'It must be borne in mind that by this (referring to the समन्तपासादिका passage cited above) it has been said that in all the provinces the twentieth part of a कहापण is a मासक. A नीलकहापण is to be understood as being manufactured with marks following the ancient (numismatic) treatises. A रुद्रदामक (coin) is one which has been manufactured by Rudradāma. This (money-piece) is said to be equivalent to three-quarters of a नीलकहापण.

III "पोराणकस्स" ति पोराणसत्थानुरूपं उप्पादितस्स लक्खणसम्पन्नस्स नीलकहापणसदिसस्स कहापणस्स। एतेन रुद्रदामकादीनि पटिक्खिपति......मासको नाम पोराणकस्स कहापणस्स वीसतिमो भागो, यो लोके मञ्जेट्ठी' ति पि वुच्चति।

'(The expression) पोराणकस्स (i.e., of the ancient) applies to the कहापण manufactured with marks according to the ancient (numismatic) treatises, and resembling the नीलकहापण. By this (expression) are excluded the रुद्रदामक (coin) and those which have been modelled after it......मासक is, indeed, the twentieth part of an ancient कहापण, which is also called Mañjeṭṭhī in current usage.'

We may also make a distinction between the रुद्रदामक coins, i.e. the ones minted by Rudradāman himself, and the रुद्रदामकादि coins, i.e. others which were minted by his successors on the model of the original रुद्रदामकs. For all pracital purposes they were identical in weight, fabric and value. The general name for all such coins of the Western Kshatrapas must have been खत्तपक as revealed by the अंगविज्जा.

7. पुराण—These were the आदिमूल or the original Kārshāpaṇa coins of ancient mintage which continued to remain in circulation from circa sixth century B. C. to circa 6th century A.D. These are now known as coins of the punch-marked series and are of many Classes and Varieties. Fortunately once put into circulation, they were never withdrawn by subsequent rulers, even when new coins were cast and minted. During the Śaka-Kushāṇa period (C. 1st Cent. B.C.—3rd Cent. A.D.) they served as the standard money of the day and public endowments were made and recorded in terms of the '*Purāṇa*' or the ancient Kārshāpaṇas of the punch-marked variety. In the Puṇyaśāla Pillar Inscription of Huvishka at Mathura an endowment of 1100 Purāṇa coins was deposited with two guilds which undertook to make certain provisions of public benefaction in consideration of the interest accruing on the original sum.

The implication of the समन्तपासादिका passage cited above, seems to be that the term कहापण was of very wide application and included all kinds of old and new silver coins, under which each class was distinguished by its special name like पुराण, रुद्रदामक, खत्तपक, etc. At any rate the word पुराण was of unmistakable denotation to the common man in the Śaka-Kushāṇa period when most of the material for the अंगविज्जा was compiled. Manu also mentions the coin under the name of राजत पुराण, i. e. a पुराण coin of silver, which was equal in wt. to 16 *raupya-māshakas* (*Manu*, VIII. 135, 136). In passage no. IV above, the reference to the चउरंस काहवण, i. e. the square Kārshāpaṇa must be to the ancient punch-marked coins, which owing to the presence of a variety of symbols were also described as चित्त (Skt. चित्र).

8. सतेरक—This word was derived from the Greek term 'stater', which became familiar in India from the time of the Indo-Greeks, and continued to be current during the Kushāṇa period, and probably in the Gupta epoch also. The stater was a gold coin weighing 133.2 grs. In the Central Asian Kharoshṭhī documents mention is often made of the सुवर्न सतेर or सुवर्न सदेर coin i. e. the gold stater, which was current along with silver coins called द्रख्म or द्रह्म, the drachm.[1] Sri Ratna Chandra has also drawn attention to an important evidence from the स्फुटार्था commentary on the अभिधर्म कोष of वसुबन्धु in which a specific reference is found to the सतेर coin with the remark that 2 *dīnaras* were equal to 1 सतेर.[2] This raises several problems, e. g. (1) what was this particular दीनार coin which had the exchange value of 2 : 1 with the stater coin ? (2) Whether the दीनार was of silver or gold ? The literary references acquaint us with the *dīnāra* coin both of silver (रौप्य दीनार) and gold (सुवर्ण दीनार), but we are not yet in a position to determine the nature of the *dīnāra* affiliated to the stater. The probability is that the silver *dīnāra* may have been the name applied to the silver Drachm (wt. 67.2 grs.) in India, and then the weight of the stater (134.2 grs.) would stand to the *dīnāra* in the ratio of 2:1, as recorded by [illegible] in the [illegible] संग्रह—द्वे दीनारे सतेरं स्यात् प्राकृतेहि स्म सूरयः, i.e. in the case of metallic weights 2 दीनारs are equal to 1 सतेर.[3]

---

1. Ratna Chandra Agrawala, Numismatic Data in the Kharoshthi Documents from Chinese Turkestan, *JNSI*, XIV, p. 103. The writer refers there, on the authority of Prof. Grünwedel to a stater of silver, but the point is left undeveloped. We do not yet know of any other firm reference to a silver सतेर coin.

2. Ratna Chandra Agrawala, Greek Stater in Ancient Indian Epigraphs and Literature, *JNSI*, XV, pp. 133-134.

3. Ratan Chandra, ibid, *JNSI*, XV, p. 134.

